ही जिनका सुख है, आत्मामें ही जो विहार करते हैं, आत्मामें ही जिनकी ज्योति (प्रकाशित) है वही योगी ब्रह्मस्वरूप बन-कर ब्रह्म-निर्वाण प्राप्त करते हैं ॥ २४ ॥ जिनके (परमार्थ तत्त्व जानने से) सब सन्देह छूट गये हैं, वही संयतचित्त, सब जीवोंके हितमें नियुक्त, निष्पाप ऋषिगण ब्रह्म-निर्वाण प्राप्त करते हैं ॥२५॥ काम क्रोधसे मुक्त, संयत-चित्त, आत्म-तत्त्वज्ञ सन्न्यासियोंको दोनों स्थानोंमें (अर्थात् इस जीवनके रहते और मृत्युके बाद) ब्रह्म-निर्वाण है (अर्थात् जीवन मरण दोनों दशाओंमें वे मुक्त हैं; सो उनके लिये जीना मरना दोनोंमें कुछ अन्तर नहीं है) ॥ २६॥ (शब्द आदि) बाहरी विषयोंको (मनसे) बाहर रखकर (अर्थात् विषयोंकी चिन्ता करनेसे वे मनमें घुसते हैं; इस लिये उनकी चिन्ता त्याग करके उनको मनमें घुसने न देकर) चक्षुको (अर्थात् दृष्टिको) भौंहोंके बीचमें स्थापित कर नासिकाके भीतर रहनेवाली (अर्थात् प्राणायामसे जब वायु स्थिर हो जाती है, तब प्राण और अपान वायुकी ऊर्द्ध गति आप ही आप रुक जाती है; उस समय वे वायु केवल नासिका हीमें चलती हैं और बाहरकी वायु बाहर, और भीतरकी वायु भीतर ही रहती है; सो वैसी) प्राण (और) अपान वायुको समान करके जो मोक्ष-परायण, इन्द्रिय मन और बुद्धिको जीतने-वाले मुनि इच्छा, भय (और) क्रोध—(आदि)—से रहित (होते) हैं वही सदा (अर्थात् जीवन मरणमें) मुक्त हैं ॥ २७—२८ ॥ (ये सब सिद्धि हो जानेपर) सम्पूर्ण यज्ञ और तपस्याओंके भोक्ता, सब लोकोंके महान् ईश्वर और सब जीवोंके सुहृद-रूपी मुझको जानकर (वह ज्ञानी) मुक्त हो जाता है ॥ २९ ॥

———

## छठवां अध्याय।

श्रीभगवान् बोले, जो कर्म्मफलकी कामना न कर (वेद-विहित अवश्य कर्त्तव्य) कर्म्म करता है, वह (कर्म्मी होने पर भी) सन्यासी तथा कर्म्मयोगी है; (पर) निरग्नि तथा अक्रियावाला नहीं है (अर्थात् केवल अग्निहोत्रादि वेदविहित कर्म्म और इन्द्रिय, चित्त तथा देहकी क्रिया त्याग देनेसे ही कोई सन्यासी वा योगी नहीं हो सकता) ॥ १ ॥ हे पाण्डव! जिसको सन्यास कहा जाता है (अर्थात् श्रुतिमें जो सन्यास कहके उक्त है, उसे ही योग जानो); (क्योंकि) सम्पूर्ण फलकी कामना (अथवा अभिलाषा या सङ्कल्प) न त्यागनेवाला कोई योगी नहीं होता है (अर्थात् योगीको जब सम्पूर्ण कामना त्यागनी पड़ती है और सन्यासीको जब सम्पूर्ण कर्म्म और कर्म्मफलकी कामना त्यागनी पड़ती है, तब सन्यासके साथ निष्काम कर्म्मका कुछ कुछ सादृश्य ही है। केवल विशेष इतना ही है, कि कर्म्मयोगमें केवल फलकी कामना त्यागनी होती है; और सन्यासमें सम्पूर्ण कर्म्म त्यागने पड़ते हैं) ॥ २ ॥ समाधि-योग अवलम्बन करनेकी इच्छावाले मुनिके लिये कर्म्म कारण कहा जाता है (अर्थात् कर्म्मके अनुष्ठानसे चित्तकी शुद्धि न होनेसे समाधियोग नहीं हो सकता है); पर ज्ञानयोगमें आरूढ़ (होनेसे) उन्हीके लिये शम (अर्थात् समाधि) कारण उक्त होता है (अर्थात् जब वह योगारूढ़ होते हैं, तब क्रमशः कर्म्म त्यागना पड़ता है। अवश्यही ऐसा नहीं है, कि अपनी इच्छासे कर्म्म त्यागना पड़े; पर समाधि लगाते लगाते आत्माको अद्वैत

भाव उपस्थित होने लगता है। तब कर्म्म करना असम्भव हो जाता है; क्योंकि "मैं उपासक हूं और ईश्वर उपास्य हैं— इस प्रकारका द्वैतज्ञान न रहनेसे कर्म्मका अनुष्ठान करना बन नहीं पड़ता है। पर तत्त्व ज्ञान उपस्थित होनेसे उपास्य उपासक आदिका ज्ञान नहीं रहता है) सो कर्म्म भी नहीं किया जाता है ॥ ३ ॥ जब इन्द्रियोंसे भोगे जाने योग्य विषयमें (और शरीर-सम्बन्धी तथा चित्त सम्बन्धी किसी) कर्म्ममें अनुराग (अथवा कर्तृत्वका बोध) नहीं रहता है तब सर्व्व सङ्कल्प त्यागनेवाले योगा-रूढ़ कहे जाते हैं ॥४॥ अपनेसे अपना उद्धार करना चाहिये; (अविवेकी होकर कभी) अपनेको नीचे न गिराना चाहिये (अर्थात् विषयका अनुराग त्याग कर क्रमश: आप ही आप अपनेको योगारूढ़ करना चाहिये, दुःखसे भरे संसार-समुद्रमें न डुबाना चाहिये) (क्योंकि एक मात्र) आत्मा ही आत्माका मित्र है अर्थात् संसार-समुद्र तरनेके हेतु है) और आत्मा ही आत्माका शत्रु है (अर्थात् संसारके दुःखमें डुबानेके हेतु है) ॥ ५ ॥ जिन्होंने अपनेसे अपनेको वशीभूत किया है, वही अपना मित्र हैं; पर अनात्म-(जन)-की आत्मा (अर्थात् विवेक बलसे जिनकी आत्मा वशीभूत नहीं हुई है उनकी आत्मा) शत्रुता-(करने)-में वैरीकी तरह वर्त्ताव करती है ॥ ६ ॥ जितेन्द्रिय, शान्तियुक्त (जनकी) आत्मा परमात्मामें अभेदरूपसे प्रकाशित होती है और सर्दी गर्म्मी सुख दुःख और मान अपमानमें समान रूपसे स्थित रहती है ॥ ७ ॥ ज्ञान विज्ञानसे तृप्त (अर्थात् सब प्रकार सन्देहोंसे रहित) विकार-वर्जित जितेन्द्रिय और मट्टी पत्थर और सोना सबको समान देखनेवाले योगीको योगारूढ़ कहा जाता है ॥ ८ ॥

सुहृत (अर्थात् स्वभाव हीसे हितैषी), मित्र (अर्थात् प्रेमसे हितैषी), अरि (अर्थात् मारनेवाला), उदासीन (अर्थात् झगड़ेमें किसीका पक्ष न करनेवाला), मध्यस्थ (अर्थात् झगड़ेमें दोनों पक्षोंका हितैषी), द्वेषी (अर्थात् अप्रिय कार्य्यकारी), साधु (अर्थात् शास्त्रानुसार कार्य्यकारी) और पाप (अर्थात् निषिद्ध कार्य्यकारी)—इन सबोंपर समान बुद्धि रखनेवाला (योगारूढ़ोंमें) श्रेष्ठ समझा जाता है॥ ६॥ (योगीके लक्षण कहे, अब समाधियोगके अनुष्ठानकी बात सुनो) योगीको सदा एकान्तमें स्थित रहकर अकेले संयतचित्त, संयत-देह, आशा और परिग्रहसे रहित होके मनको समाधिमें लगाना चाहिये॥१० (उसके नियम ये हैं;—प्रथम उक्त रूप स्थानमें जाकर किसी) पवित्र स्थानमें (अर्थात् जहां चित्तकी घबड़ाहट नष्ट होकर निर्म्मल प्रसन्नता वा शान्ति हृदयमें उपजती है वहां) अपना न बहुत ऊंचा (और) न बहुत नीचा स्थिर आसन (पहिले) कुश, (उसपर) अजिन (अर्थात् म्रग वा व्याघ्र चर्म्म) और तब (उस चर्म्म पर) वस्त्र (बिछाके) स्थापनकर उस आसनपर बैठके, मनको एकाग्र करके (अर्थात् एक भगवानकी ओर नियुक्त करके) (तथा) चित्त और इन्द्रियोंकी क्रिया संयत करके आत्माकी शुद्धिके लिये योगका अनुष्ठान करना चाहिये॥ ११॥ १२॥ काया, सिर (और) गर्दनको सीधी और अचल भावसे रखकर स्थिर होके अपनी नाकके अगले भागको देखते; और (अन्य) दिशाको न देखते हुए, शान्तचित्त, निर्भय (और) ब्रह्मचर्य्यमें स्थित होकर (तथा) चित्तको संयतकर मुझमें मनको अर्पण करके (एवं) मुझमें अपनेको लय करके योगारूढ़ जन स्थित रहें॥ १३॥ १४॥ उक्त प्रकारसे मनको समाधि करनेसे संयतचित्त योगी निर्व्वाण-

परमा ( अर्थात् निर्व्वाण पाने योग्य ), मत्संस्था ( अर्थात् मैं जिसमें स्थित हूं, वैसी ) शान्ति प्राप्त करते हैं ( अर्थात् उनकी आत्मा परमात्मामें मिल जाती है; उनके अपने पृथक अस्तित्वका [ अर्थात् "मैं हूं"—ऐसे भावका ] भ्रम छूट जाता है; सो मोक्षको प्राप्त करते हैं ) ॥१५॥ पर हे अर्ज्जुन! बहुत खानेवालेका योग नहीं होता है, एकवारही न खानेवालेका ( या अल्प खानेवालेका ) भी नहीं ( होता है ), बहुत सोनेवालेका भी नहीं ( होता है और ) बहुत जागनेवालेका भी नहीं ( होता है ) ॥ १६ ॥ नियमित भोजन करनेवाले, कर्म्मोंके लिये नियमित चेष्टा करनेवाले ( अर्थात् नियमित परिश्रम आदि करनेवाले ) ( और ) नियमित रूपसे सोने और जागनेवालोंको ( संसारका ) दुःख नाश करनेवाला योग (सिद्ध) होता है ॥ १७ ॥ ( जिसे योग प्राप्त हुआ है, उसके लक्षणोंको सुनो ) जब चित्त विशेष रूपसे रुक कर आत्मामें ही रहता है, तब ( वैसा चित्तवाला ), सर्व्व कामनाओंसे अनुराग-रहित (जन) युक्त ( अर्थात् योगप्राप्त ) कहलाता है ( अर्थात् किसी प्रकारके भोगके विषयपर कामना न रहनेसे इन्द्रिय वा मनकी कोई क्रिया नहीं रहती है; सो मनकी वृत्ति रुक जानेसे मन केवल अपने स्वरूपमें स्थित रहता है, ऐसी अवस्थावाले युक्त जनको प्रथम अवस्थाका समाधि-युक्त कहा जाता है ) ॥ १८ ॥ जैसा दीप हवा-रहित स्थानमें विचलित नहीं होता है, वही आत्म-सम्बन्धी योगका अभ्यास करनेवाले आत्मसंयमी योगीका उदाहरण है (अर्थात् उक्त अवस्थाकी समाधि प्राप्त होनेसे समाधिका अनुष्ठान करनेवाले योगीका मन वायु-रहित स्थानके दीपककी तरह निश्चल हो जाता है ) ॥ १९ ॥ जहां ( अर्थात् जिस अवस्थाके प्राप्त होने पर ) योगाभ्याससे

निरुद्ध-चित्त उपरत होता है ( अर्थात् चित्तमें किसी प्रकारकी चिन्ता ध्यान आदि नहीं रहते हैं ) और जहां ( अर्थात् जिस दशामें ) आत्मासे आत्मा दीखते दीखते आत्मा होनेंं ( आत्मा ) आनन्द पाती है [इस श्लोकका अर्थ आगे आनेवाले श्लोकोंके अर्थोंसे मिलाकर पढ़नेसे स्पष्ट होगा—सम्पादक]॥२०॥ (जिस दशामें) इन्द्रियोंसे अतीत, बुद्धिसे (कुछ कुछ)अनुभव करने योग्य वह जो अकथनीय अपरिमित सुख अनुभवित होता है और जहां (अर्थात् जिस दशामें) (उस प्रकार आनन्दसे मण्डित होनेपर भी योगी) आत्मतत्त्वसे विचलित नहीं होता है ॥ २१ ॥ जिसे पानेसे अन्य लाभ उससे अधिक मालूम नहीं होता है और जिस ( दशामें ) स्थित रहनेसे ( अस्त्राघात आदि ) गुरु दुःखोंसे विचलित होना नहीं पड़ता है ॥ २२ ॥ उस दशाको सम्पूर्ण दुःखवियोग स्वरूप ( अर्थात् विषयोंसे उपजनेवाले सुख दुःख वर्जित ) योग संज्ञायुक्त जानना ; ( पर ) निर्व्वेद-रहित चित्तमें ( अर्थात् दुःख उपस्थित होनेके भयसे प्रयत्नकी ढिलाई नकर ) निश्चयद्वारा ( अर्थात् किसी प्रकार बाधासे न हटकर ) उस योगको अभ्यास करना होता है ॥ २३ ॥ (योग करनेके समय मनकी गति जैसी होनी चाहिये, सो भी सुनो ) सङ्कल्प-सम्भूत सर्ब्ब कामनाओंको बिना शेष रखे ( अर्थात् जड़ समेत ) त्याग कर, चारों ओर दौड़नेवाले इन्द्रियोंको ( विवेकके बलसे महाबली ) मन द्वारा ( पहिले ) संयत करके ( योगका अभ्यास करना होता है ) ॥ २४ ॥ (आगे) धीरजवाली बुद्धि द्वारा धीरे धीरे ( सम्पूर्ण विषयोंसे ) उपरत होना ( अर्थात उनमें न फंसनेका अभ्यास करना ) चाहिये ; ( आगे ) मनको आत्मामें स्थित करके (किसी प्रकारकी) कुछ भी चिन्ता न करनी चाहिये ॥ २५ ॥ चञ्चल और अस्थिर मन जहां जहां पर्थे

वहीं वहांसे (उसे) लौटाकर आत्मामें खींच लाना चाहिये ॥२६॥ इस प्रकारसे रजोगुण रहित, प्रशान्त चित्त, निष्पाप (और) ब्रह्म भावयुक्त (होकर) इस योगीको उत्तम सुख प्राप्त होता है ॥ २७ ॥ इस प्रकारसे सदा मनको वशीभूत करके निष्पाप योगी सुखसे (अर्थात् अनायास ही) ब्रह्म-स्पर्शका अनन्त सुख भोगते हैं (अर्थात् उक्त प्रकारसे योगकी बाधायें दूर होनेपर निर्म्मल होकर आत्मामें मनका लय होनेसे जीवात्मा अनायास ही परमात्माकी एकतापत्तिसे उपजनेवाले परम सुखको प्राप्त करती है।) ॥ २८ ॥ योगसे समाहित चित्तवाले सर्व्वत्र (अर्थात् सब विषयोंमें) समान दृष्टि युक्त (अर्थात् ब्रह्मके सिवाय किसी अन्य वस्तुको न देखनेवाले) वह योगी आत्माको सर्व्व भूतोंमें और सर्व्व भूतोंको आत्मामें स्थित देखते हैं (अर्थात् उनका भेद-ज्ञान बिलकुल नष्ट हो जाता है) ॥ २९ ॥ जो मुझे सर्व्वत्र (अर्थात् सब भूतोंमें) देखता है (और) सब-(भूतों)-को मुझमें देखता है उसके लिये मैं कभी अदृश्य नहीं होता हूं और मेरे लिये भी वह कभी अदृश्य नहीं होता है ॥ ३० ॥ जो सर्व्व भूतोंमें स्थित मुझको एकत्वमें आश्रय करके (अर्थात् भेदज्ञान त्याग कर) मेरी उपासना करते हैं (अर्थात् हरेक विषयमें मुझे देखते हैं) वह योगी सर्व्वथा (हरेक दशामें) वर्त्तमान रहके भी मुझमें स्थित रहते हैं; (सो उनका नाश अथवा पतन नहीं होता है।) ॥ ३१ ॥ हे अर्ज्जुन! जो योगी अपनी तुलनासे सर्व्वत्र (अर्थात् सब जीवोंको) समान देखते हैं और सुख दुःखको (समान समझते हैं) मेरे मतसे वही श्रेष्ठ हैं (अर्थात् "सुख वा दुःख पानेसे मुझको जिस प्रकार आनन्द वा कष्ट होता है, सब दूसरे जीवोंको सुख वा दुःख होनेसे ठीक

वसाही होता है" ऐसा सोचकर जो ब्राह्मके वश दूसरोंका सुख नहीं बिगाड़ता है और दूसरोंको दुःख उपजनेसे प्रसन्न नहीं होता है तथा किसीको दुःख देनेका कारण नहीं होता है वही परम योगी है) ॥ ३२ ॥ अर्जुन बोले, हे मधुसूदन! तुमने समता द्वारा (अर्थात् रागद्वेषादि छोड़ कर सब जीवोंको समान देखनेके) जिस योगकी बात कही, चञ्चलताके कारण मैं उस-(योग)-की निश्चल दशाको समझ नहीं सकता हूं ॥ ३३ ॥ हे कृष्ण! मन (हमलोगोंका स्वभाव होसे) चञ्चल, प्रमाथी (अर्थात्) रागद्वेषादिकी इच्छा न रहने पर भी बलपूर्वक उनके वशमें ले जाकर अविवेकीका काम करानेवाला), बली और दृढ़ है; (मैं) उसको रोकना वायुकी तरह असाध्य समझता हूं (अर्थात् तूफानको रोकना जिस प्रकार असाध्य है, मनको रोकना भी वैसाही असाध्य समझता हूं) ॥ ३४ ॥ श्रीभगवान बोले, हे महाभुज! मन निःसन्देह चञ्चल और दमन करनेके अयोग्य है; पर हे कौन्तेय! अभ्यास और बैराग्यसे (अर्थात् समाधि किम्वा विवेक दर्शनके अभ्यास और अनेक प्रकारके दुःख तथा दोषोंको देखकर विषय भोगकी कामना रोकनेसे) दमन होता है ॥ ३५ ॥ जिसका मन संयत नहीं है, ऐसे जनके लिये योग दुर्लभ है, यह मेरा (भी) मत है; पर संयत चित्त (जन) (योग्य) उपायसे यत्नशील होकर (क्रमशः) योग पा सकता है ॥ ३६ ॥ अर्जुन बोले! हे कृष्ण! (मेरे मनमें और एक शङ्का हो रही है) (पहिले) श्रद्धायुक्त (होकर योगमें रीत्यनुसार प्रवृत्त होने पर भी अन्तमें सम्पूर्ण योगकी सिद्धि होनेसे पहिले मृत्युकालमें) अयति (अर्थात् संयम रहित होकर) योगसे जिसका चित्त चलायमान

हो (वह) योगका फल न पाकर क्या गति पावेगा ? ॥ ३७ ॥ हे महाभुज ! क्या (वह) मूढ़ (जन) ब्रह्ममार्गसे निराश्रय (अर्थात् ब्रह्मके आश्रत-रहित) होकर (तथा) उभय-भ्रष्ट (अर्थात् कर्म्ममार्ग और योगमार्ग दोनों मार्गोंसे च्युत) होकर फूटे बादलकी तरह (अर्थात् जो बादल मेघराशिसे च्युत होकर न आस्मान न जमीन किसीके आश्रयके बिना मारा मारा फिरता है, उसकी भांति) नष्ट होता है ? (अथवा अन्य कोई कुगति प्राप्त करता है) ॥ ३८ ॥ हे कृष्ण ! मेरी इस शङ्काको बिना शेष रखे (अर्थात् जड़ समेत) काटो (अर्थात् दूर करो); तुम्हारे बिना इस शङ्काका दूर करनेवाला दूसरा नहीं है ॥ ३६ ॥ श्रीभगवान बोले, "हे पार्थ ! न इस लोकमें न उसलोकमें उसका (अर्थात् जैसी इच्छावालेकी बात कही, तिसका) विनाश है ; क्योंकि हे तात * ! कल्यान-कृत् (अर्थात् उचित कार्य्यका अनुष्ठान करनेवाला) कोई भी दुर्गति प्राप्त नहीं करता है (प्रभेद केवल इतना ही है, कि तत्त्वज्ञानी योगी मृत्युकालतक उचित कार्य्यसे भ्रष्ट न हों, तो परम निर्व्वाण पाते हैं, और जो भ्रष्ट होता है, उसे वही प्राप्त नहीं होता है ; पर इसलिये उसे नरक क्यों होने चला ?) ॥ ४० ॥ योगभ्रष्ट (अर्थात् योगकी सिद्धि होनेसे पहिले मरनेवाला) पुण्यकारियोंके लोकोंको (अर्थात् स्वर्गको) प्राप्तकर (और वहां) बहुत वर्षोंतक वासकर शुची (अर्थात् वैराग्य विवेक आदि गुणोंसे निर्म्मल चित्त) श्रीमानके घरमें (फिर) जन्म लेता है ॥ ४१ ॥ अथवा (यदि

---

* प्रिय भावसे अर्ज्जुनको समझाते रहनेके कारण श्रीकृष्णने तात अर्थात् बेटा सम्बोधन किया।

धनकी अभिलाष कुछ भी न रहे तो ) श्रीमान योगियोंके कुलमें जन्म लेता है ; यह जो जन्म ( है ) वही जगतमें अधिकतर दुर्लभ है ॥ ४२ ॥ ( क्योंकि ) हे कुरुनन्दन ! यहां ( अर्थात् योगियोंके कुलमें जन्म लेनेसे ) वह पहिलेकी देहके साथ जन्मे हुए उस ( ब्रह्म विषय सम्बन्धी ) बुद्धि-संयोगको प्राप्त करता है ; इससे ( फिर योगकी ) सिद्धिके लिये अधिक प्रयत्न करता है ॥ ४३ ॥ उसके ( स्वयं ) अवश होनेपर भी ( अर्थात् ज्ञानके प्यासे न होनेपर भी ) उस पूर्व्व ( जन्मसे जन्मे हुए ) अभ्याससे ( और संस्कार वश ) वह योग-तत्त्वोंको पूछनेवाला ( अर्थात् जाननेके इच्छुक ) होकर कर्म्माधिकार अतिक्रम करके ज्ञान-निष्ठाका अधिकारी होता है ॥ ४४ ॥ प्रयत्नसे योगमें क्रमशः अधिक यत्नशील ( होनेसे ) योगी निष्पाप होकर अनेक जन्मोंसे बढ़ते हुए योगके द्वारा ज्ञानी बन करके अन्तको परम गति प्राप्त करता है ( अर्थात् दृढ़ यत्नसे चित्तको संयमित करते करते मन समस्त पापोंसे साफ और निर्म्मल हो जाता है, आगे वे विवेक संस्कार हरेक जन्ममें कुछ कुछ सञ्चित होते हैं ; इस प्रकार अनेक जन्मोंके पश्चात् जब वे विवेकके संस्कार पूर्णता प्राप्त करते हैं तभी मोक्ष हो जाता है ) ॥ ४५ ॥ योगी तपस्वियोंसे श्रेष्ठ हैं, ज्ञानियोंसे भी श्रेष्ठ हैं कर्म्मियोंसे भी श्रेष्ठ हैं ; सो हे अर्ज्जुन ! तुम भी योगी होओ ॥४६॥ (योगियोंमें दो स्थूल भेद हैं—एक आत्म-योगी और दूसरे ईश्वर-योगी; इन दोनोंमें बहुत प्रकारके अवान्तर भेद भी हैं ; उन सब प्रकारके ) योगियोंमेंसे जो श्रद्धावान ( जन ) मुझमें चित्त अर्पण करके मेरी उपासना करता है (अर्थात् जो ईश्वर-योगी है) वही मेरे मतसे श्रेष्ठ है ॥ ४७ ॥

# सातवां अध्याय ।

भगवान् बोले, हे पार्थ ! (ईश्वर-योग करनेमें ईश्वरका तत्त्व जानना और ईश्वरमें चित्त सौंपनेका उपाय जानना चाहिये ; उसे भी कहता हूं ;) मुझमें * चित्तलगाकर, (तथा) मेरे शरणागत होकर योग करनेसे सम्पूर्ण मुझे (अर्थात् मेरी पूर्ण अवस्थाको) जिस प्रकार निःशङ्क रूपसे जानोगे, वह (कहता हूं) सुनो ॥ १ ॥ मैं तुमसे विज्ञान-सहित इस मेरे सम्बन्धी ज्ञानको (अर्थात् मनमें जैसा प्रत्यक्ष होता है और शास्त्रसे जो जाना जाता है उन दोनों प्रकारके ज्ञानोंको) विशेष रूपसे कहता हूं ; जिसको जाननेसे इस संसारमें जाननेका विषय और कुछ शेष नहीं रहता है ॥ २ ॥ हजारों मनुष्योंमें कोई (अर्थात् कदा-

---

* जहां जहां मैं, मुझको"—इत्यादि शब्द भगवान इस्तेमाल कर रहे हैं, वहीं वहां उनसे "ईश्वर अथवा परमात्मा"का अभिप्राय समझना चाहिये। भगवान जिस श्रीकृष्ण मूर्तिमें अर्जुनको उपदेश कर रहे हैं, इन शब्दोंसे उस श्रीकृष्ण-मूर्त्तिका बोध नहीं होना चाहिये ; क्योंकि १० वें अध्यायमें भगवानने कहा है, "मैं आदित्यमें विष्णु हूं, रुद्रमें शङ्कर हूं, * * * * वृष्णि वंशमें कृष्ण हूं" * * इत्यादि जो "वृष्णि वंशमें मैं कृष्ण हूं"—इसके कहनेसे उपरोक्त "मैं मुझको" आदि शब्दोंसे केवल कृष्ण मूर्त्ति हीका बोध न होकर कृष्ण, विष्णु, दुर्गा शिव आदिका भी अर्थात् भगवान वा परमात्माका बोध होता है। शङ्कराचार्य्य आदि भाष्यकारोंने भी ऐसा ही समझा है।

चित् एकाग्र ) सिद्धिका ( अर्थात् आत्म-ज्ञानकी प्राप्तिका ) यत्न करता है ; ( फिर ) उन यत्नशील सिद्धि-कामियोंमेंसे भी ( कदाचित ) कोई वास्तवमें मुझे जानता है ( जो मेरा तत्त्व जानना बड़ा ही कठिन है ) ॥ ३ ॥ भूमि ( अर्थात् पृथ्वीतन्मात्र * ), अप् ( अर्थात् जलतन्मात्र ), अनल ( अर्थात् तेजतन्मात्र ), वायु ( अर्थात् वायु-तन्मात्र ), आकाश ( अर्थात् आकाशतन्मात्र ), मन ( अर्थात् उन पूर्व्वक्तोंसे से उपजनेवाला अहङ्कार ) बुद्धि ( अर्थात् उस मनसे उपजनेवाला बुद्धितत्त्व ) और अहङ्कार ( अर्थात् मूल अविद्या स्वरूप प्रकृति ) इन आठ रूपोंमें मेरा ( अर्थात् मुझसे याने चैतन्य स्वरूप आत्मासे विकाश पाई हुई ) प्रकृति बंटी हुई है ॥ ४ ॥ पर ( यह जो आठ प्रकृतियोंकी बात कही ) वे ( जड़ताके सबबसे) निकृष्ट हैं ; इनसे उत्कृष्ट मेरी ( अर्थात् मेरे अभिन्न अंश-रूपी ) एक (जीव चैतन्य-रूपी) दूसरी प्रकृतिको † जानो ; हे महाभुज ! जो ( प्रकृति ) इस जगतको ( उसके भीतर घुसकर

---

* भूतोंकी अर्थात् जीव जड़ादिकी एक विशेष सूक्ष्म अवस्थाको "तन्मात्र" कहा जाता है। यह अवस्था इतनी सूक्ष्मसे भी सूक्ष्म है, कि उससे भूतोंके किसी लक्षण होका अनुभव नहीं हो सकता है। पर इसी सूक्ष्मसे स्थूल भूतकी उत्पत्ति होती है।

† ४ थे और ५ वें श्लोकोंमें जो प्रकृति शब्द वर्णित है उनसे कार्य्य कारणका अर्थ समझना होगा। अर्थात् जैसे घटकी प्रकृति मिट्टी है, वस्त्रकी प्रकृति सूत है, वही अर्थ यहां समझना चाहिये। सो यहां स्वभाव अथवा त्रिगुणकी साम्यावस्थारूपी प्रकृति नहीं समझनी चाहिये।

जीवनी शक्तिसे ) धारण किये रहती है ( अर्थात् वह प्रकृति ही जीव है ॥ ५ ॥ इनसे ( अर्थात् उक्त प्रकृतियोंसे ) सब भूतोंको उत्पन्न जानो; मैं प्रकृति-सहित जगत्का परम कारण और संहार करनेवाला हूं ( अर्थात् जो नौ प्रकारकी प्रकृतियोंकी बात कही गई है, उनसे ही इस स्थावर जङ्गममय विश्वकी उत्पत्ति होती है; पर क्योंकि ये सब भी मुझसे [ अर्थात् आत्मासे ] विकशित हुई है, सो मैं ही इस अनन्त जगतकी मूल उत्पत्तिका स्थान हूं और अन्तमें लयका भी कारण हूं ) ॥ ६ ॥ हे धनञ्जय! मुझसे बढ़कर और कुछ नहीं है ( अर्थात् मैं ही [ याने आत्मा ] जगतकी आदि और अन्तिम अवस्था हूं ); सूतमें ( गूथी ) मणियोंकी तरह ये सब ( अर्थात् अनन्त जगत् ) मुझमें गूथे हुए हैं ॥७॥ हे कौन्तेय! (प्रत्येक वस्तुके अवलम्बन स्वरूप जो कुछ पदार्थ देखते हो, वे मुझसे भिन्न नहीं हैं; सो मैं ही उन उन रूपोंमें जगतका आश्रय होकर स्थित हूं) मैं जलमें रस स्वरूप चन्द्र ( और ) सूर्य्यमें ज्योति स्वरूप, सर्व्व वेदोंमें ओंकार* स्वरूप, आकाशमें शब्दस्वरूप, मनुष्योंमें पौरुष स्वरूप ( होकर ) स्थित हूं ॥ ८ ॥ मैं पृथ्वीमें पवित्र गन्ध ( अर्थात् गन्धात्मिका शक्ति ) अग्निमें तेज,सर्व्व भूतोंमें जीवन और तपस्वियोंका तप हूं ॥ (९) ॥ हे पार्थ! मुझे सर्व्वभूतोंका सनातन बीज जानो; मैं बुद्धि-मानोंकी बुद्धि और तेजस्वियोंका तेज हूं ॥ १० ॥ मैं कामना

---

* ओंकारको सब वेदोंका अवलम्बन कहनेसे प्रणवसे सिद्ध होनेका विषय तथा सब वेदोंसे सिद्ध होनेका विषय ये दोनों एक माने गये। अर्थात् यहां यही सिद्ध हो गया कि सब वेद एक मात्र ब्रह्मके प्रतिपादक है।

और अनुराग रहित बलियोंका बल हूं ( अर्थात् कामनादि वर्जित होनेसे देहधारण करनेके अर्थ लोगोंको जिस बलका प्रयोजन होता है, वह मैं हूं ); हे भरतर्षभ! प्राणियोंमें धर्मसे विरोध न रखनेवाली ( जो ) कामना ( है, वह भी मैं ) हूं ॥ ११ ॥ जो सब सात्त्विक ( पदार्थ वा ) भाव ( हैं ) राजसिक ( पदार्थ वा ) भाव ( हैं ) और तामसिक ( पदार्थ वा ) भाव ( हैं ) उन सबोंको मुझसे विकाशित जानना; ( यद्यपि वे मुझसे ही उत्पन्न हैं तो भी ) मैं उनमें नहीं ( हूं ) ( अर्थात् जीवोंकी तरह मैं उनके अधीन नहीं हूं ) पर वे मुझमें ( हैं ) ( अर्थात् वे मेरे अधीन हैं ) ॥ १२ ॥ मेरी यह त्रिगुणमई दैवी माया निःसन्देह दुस्तर है; पर जो लोग ( पूर्ब्बोक्त रीतिसे सब कर्म्मोंका सन्यास कर केवल ) मुझे ही भजते हैं ( अर्थात् ब्रह्ममें लीन हो जाते हैं ) वे इस ( दुस्तर ) मायासे ( भी ) तरते हैं ॥ १४ ॥ नराधम पापी ( अर्थात् जो लोग निषिद्ध कार्य्य करते हुए कलुषित होगये हैं, वे ) मूढ़ (जन) मेरी उपासना नहीं करते हैं ( अर्थात् आत्मामें लीन नहीं हो सकते हैं ); (क्योंकि वे) आसुर-भावावलम्बी मायासे (लोग) ज्ञान रहित ( हो जाते हैं ) ॥ १५ ॥ हे भरत-कुल-श्रेष्ठ अर्ज्जुन! सुकृतिशाली ( अर्थात् पुण्यका बीज रखनेवाले ) ये चार प्रकारके मनुष्य मेरी उपासना करते हैं—( १ ) आर्त्त ( अर्थात् चोर लुटेरे आदि, व्याघ्र आदि अथवा पीड़ा आदिसे भय खाये हुए ), (२) अर्थार्थी (अर्थात् धनकामी दरिद्र) (३) जिज्ञासु ( अर्थात् तत्त्वज्ञान चाहनेवाले ); और ( ४ ) ज्ञानी ( अर्थात् आत्म तत्त्वज्ञ ) ॥ १६ ॥ उन-( चारों )-मेंसे सदा मुझमें निष्ठा रखनेवाला ( और ) एक मात्र मुझमें ही भक्ति-युक्त ( अर्थात् जो परमात्माके बिना किसी

दूसरे पदार्थको न देखकर एक मात्र परमात्मा हीमें आत्म समर्पण करता है वही ) श्रेष्ठ है; मैं ज्ञानियोंका बड़ा प्रिय हूं ( क्योंकि जब वह अपनी आत्माको मुझसे अभिन्न जानता है, तब अपनी आत्मापर उसका जो प्रेम है, वह मुझपर ही घटित होता है ), और वह भी मेरा प्रिय है ( क्योंकि उसकी आत्मा मुझसे एक हो गई है ) ॥ १७॥ ( फिर क्या प्रथम तीन मेरे प्रिय नहीं हैं? नहीं वे भी प्रिय हैं। ) ये सब ( चारों ) ही उत्तम हैं; ( पर विशेष इतना है, कि ) ज्ञानी ( मेरी ) आत्माके स्वरूप हैं—मैं ( ऐसाही ) समझता हूं; क्योंकि उस ज्ञानीने सबसे श्रेष्ठ गतिरूपी मुझेही आश्रय किया है ( अर्थात् परमात्मा और जीवात्माको अभेद समझकर योगानुष्ठान करते करते मेरा शरणागत हुआ है; पर उन तीनोंको अभेदज्ञान न होनेके कारण वे मुझे अपनी आत्माकी तरह प्रिय नहीं जान सकते है; और वे भी मेरी आत्माके समान प्रिय नहीं हो सकते हैं ) ॥ १८॥ अनेक जन्मोंके बाद ज्ञानी ज्ञान प्राप्त होनेसे मेरी उपासना करते हैं; (सो) "ये सबही ( चराचर विश्व ) वासुदेव ( अर्थात् आत्मा ) है"—इस प्रकार ( ज्ञानयुक्त ) वह महात्मा अति दुर्लभ ( पात्र ) है ॥ १९॥ उन उन कामनाओंसे ( अर्थात् इस लोक और परलोकके सुख-साधक एक एक विषयकी कामनाके वशमें ) ज्ञान रहित लोग पूर्व्व जन्मके संस्कारानुसार उन उन नियमोंको अवलम्बन कर ( अर्थात् उपवासादि जो नियम हैं, उनको पालन करते हुए ) अन्य ( इन्द्र चन्द्र वायु वरुण आदि ) देवतोंको ( अपनी आत्मासे भिन्न मानते हुए ) पूजते हैं ॥ २०॥ ( सो उनको आत्म ज्ञान प्राप्त नहीं होता है; पर क्योंकि वे इन्द्र चन्द्र आदि देवते

मुझसे भिन्न नहीं हैं इस लिये ) जो जो भक्त ( उनमेंसे देवता-रूपी मेरी ) जिस जिस मूर्त्तिको श्रद्धाके साथ पूजनेकी इच्छा करते हैं, ( उन उन भक्तोंको ) उन उन-( मूर्त्तियोंके विषय )-में वैसी ही अचल भक्ति देता हूं ॥ २१ ॥ वह ( भक्त ) वैसी ही श्रद्धासे युक्त (होकर) उसी भांति उसकी ( अर्थात् मेरी उस उस उपाधिवाली अवस्थाकी) उपासना करता है और मुझसे विहित की हुई उन उन कामनाओंको ( अर्थात् कामनाओंके फलको ) प्राप्त करता है ॥ २२ ॥ पर उन अल्पबुद्धियोंका वह फल नाश होनेवाला है ; देवतोंके लिये यज्ञ करनेवाले ( अन्तयुक्त ) देवोंको पाते हैं, मेरे भक्त मुझे पाते हैं ( अर्थात् जो लोग इन्द्रादि देवतोंके पदोंको पानेकी कामनासे यज्ञादि क्रिया करते हैं, वे उन्हीं देवोंके पद पाते हैं ; पर उन पदोंका लय है ; प्रलयकालमें वे मेरी भिन्न भिन्न उपाधियां मुझमें लय हो जाती हैं ; उस समय एक मात्र ( परमात्मा ) मैं रहता हूं ; सो इन्द्रादि उपाधियोंको प्राप्त करना अनित्य है ; पर निष्काम होकर तथा परमात्मा और जीवात्माको अभिन्न जानकर मुझमें आत्मसमर्पण करनेवाले मुझे प्राप्त करते हैं ; सो उनका नाश कभी नहीं होता है ) ॥ २३ ॥ अबुद्धि ( जन ) मेरे नित्य, सर्वोत्तम, प्रकाश करनेके अयोग्य परम भावको न जानकर मुझे व्यक्ति भावयुक्त मानते हैं ( अर्थात् मेरा वा आत्माका जो स्वरूप है, वह प्रकाशके अयोग्य है ; उस स्वरूपको कुछ विशेषण लग नहीं सकता है ; कर्त्ता, संहर्त्ता, पालनकर्त्ता, प्रभु, स्त्री, पुरुष क्लीव, सुन्दर, कुत्सित आदि कोई विशेषण उसको घटित नहीं हो सकता है ; क्योंकि जड़ वस्तु उपाधिहीके लिये ये सब

विश्लेषण सम्भव हो सकते हैं। पर मेरी वह अवस्था कर्त्तृत्व, पालकत्व आदि गुणोंसे अतीत केवल चित् वा चैतन्य है; जैसे बालूमय वीरानमें जलका भ्रम होता है, वैसे ही इस चित्-स्वरूप परमात्मामें भ्रमसे ही अनन्त ब्रह्माण्ड दीख पड़ते हैं; पर अनुसन्धान करके देखनेसे जिस प्रकार जलका भ्रम पैदा करनेवाले वीरानमें जल नहीं मिलता है, सिर्फ वीरान ही वीरान देखनेमें आता है, वैसेही चित्-स्वरूप ब्रह्मको ज्ञान-चक्षुसे देखनेसे उसमें यह ब्रह्माण्ड दीख नहीं पड़ता है; जो कुछ मनुष्य, पशु, पेड़ आदि पहिले दीखते थे, वे ब्रह्म ही ब्रह्म दीखते हैं। वास्तवमें वही ब्रह्म ये सब ही वस्तु है और ये सब ही वस्तु वही ब्रह्म हैं; पर इसी लिये ब्रह्मके सच्चे स्वरूपको बिना जाने इन सब वस्तुओंको ब्रह्म कहना बड़ी भूल है; क्योंकि जब कि जगत मिथ्या पदार्थ है, तब ब्रह्मका स्वरूप बिना जाने इस मिथ्या जगतके भावको मनमें रखकर उसे ही ब्रह्म कहनेसे ब्रह्म भी जगतकी तरह मिथ्या पदार्थ हो जाता है। पर यदि ब्रह्मका भाव समझकर जगतको ब्रह्म कहा जावे तो वही ठीक है। इसलिये जो लोग परमात्माका स्वरूप बिना जाने इन्द्र, वरुण, राम, कृष्ण आदि देवतोंको परमात्मा कहते हैं वे लोग मूर्ख हैं)॥ २४॥ मैं योगमायासे आच्छादित (हूं, इस हेतु) सबके लिये प्रकाशित हूं; ये मूर्खलोग जन्मरहित (तथा) नित्य-स्वरूप मुझको नहीं जानते हैं। (अर्थात् मेरी मायाके आच्छादनसे जो लोग मोहित हैं, वे मेरी चित्-स्वरूप अवस्थाको नहीं जान सकते हैं। पर मेरे शरणागत होकर जो लोग मायाका अच्छादन हटा सके हैं, वही जानते हैं)॥ २५॥ (पर) हे अर्जुन! (इस योगमायासे मेरी दृष्टि कभी आच्छा-

हित नहीं है; होती तो मेरा ज्ञान सदा एकसां रहता है ) मैं अतीत वर्त्तमान और भविष्यत—( इन तीन काल )-वाले भूतोंको जानता हूं; पर मुझे ( प्रायः ) कोई नहीं जानता है ॥ २६ ॥ हे परन्तप भारत! इस देहके प्राप्त होनेपर सर्व्वभूत अनुराग और द्वेष-घटित सुख दुःख आदिसे जन्मे हुए मोह द्वारा घेरे जाते हैं ( अर्थात् मैं सुखी हूं मैं दुःखी हूं, इत्यादि भ्रमसे अन्धे बनकर आत्माको जान नहीं सकते हैं ) ॥ २७ ॥ पर जिन पुण्य करनेवाले जनोंका ( अर्थात् इस देहको धारण करनेके बाद पुण्यकर्म्म करते करते जिनका ) पाप नष्ट हो गया है, वे सुख दुःखादिके द्वारा जन्मे हुए मोहसे मुक्त होकर दृढ़व्रती बनके मेरा भजन करते हैं ॥ २८ ॥ बुढ़ापा, मृत्यु ( आदि दुःखोंको ) नष्ट करनेके लिये जो लोग मेरे शरणागत होकर संयत होते हैं, वे लोग परब्रह्म, सम्पूर्ण कर्म्म और अध्यात्मको जानते हैं ॥ २९ ॥ जो लोग मुझे अधिभूत, अधिदैव और अधि-यज्ञके साथ जानते हैं, वे युक्तचित्त ( जन ) मृत्युकालमें भी मुझे जानते हैं ( अर्थात् उस समय भी मुझे नहीं भूलते हैं; इस लिये सफल मनोरथ भी होते हैं ) ॥ ३० ॥

---

## आठवां अध्याय।

अर्ज्जुन बोले हे, पुरुषोत्तम! ( तुमने जिस ब्रह्मकी बात कही ) वह ब्रह्म क्या है? अध्यात्म-तत्त्व क्या है? कर्म्म क्या है? अधिभूत किसे कहते हैं? और अधिदैव किसे कहा जाता है? ॥ १ ॥ ( फिर ) अधियज्ञ क्या है? क्या वह इस देहमें

रहता है या और कहीं ? मृत्युकालमें संयतचित्त ( जनों )-के जानने योग्य तुम कैसे होते हो ? ) ॥ २ ॥ श्रीभगवान बोले, ब्रह्म परम अक्षर ( अर्थात् शुद्धबुद्धि, अविनाशी, अद्वितीय, ( है ) ( और ) स्वभाव ( अर्थात् ब्रह्ममें अगणित जीवोंका जो पृथक जीव भाव है, वह ) अध्यात्म है ) ; भूतभावोद्भवकर ( अर्थात् जीवोंकी उत्पत्ति और वृद्धि करनेवाला ) विसर्ग ( अर्थात् यज्ञकी आहुति दान आदि अथवा धन दानादि क्रियाओंको कर्म्म कहा जाता है ( अर्थात् ब्रह्मके असंख्य जीव भाव उत्पन्न करनेवाली विशेष क्रियायें अथवा सृष्टि व्यापार ही कर्म्म हैं ) ॥ ३ ॥ हे देहधारियोंमें प्रधान ! अक्षर भाव (अर्थात् प्राणीमात्रको अधिकार करके स्थित रहनेवाले देहादि पदार्थ ) अधिभूत * ( है ) ; पुरुष ( अर्थात् सूर्य्य अग्नि जल वायु आकाशादिके आश्रय रूपी अर्थात् उनके अधिष्ठान स्वरूप जो चैतन्यांश है, वही ) अधिदैवत है ; ( और ) इस देहमें ( प्राणाग्निहोत्र आदि शारीर यज्ञ और अग्निहोत्रादि बाहरी यज्ञमें अधिष्ठान करनेवाला देवता ) मैं अधियज्ञ हूं। ( सो हे अर्ज्जुन ! अधियज्ञके रूपमें मैं बाहर और तुम लोगोंकी देहोंमें भी हूं )॥ ४ ॥ अन्तकालमें भी मुझको स्मरण करते हुए चोला छोड़कर जो

---

* गुरुदेव शङ्कराचार्य्यने "अधिभूत"को उक्त व्याख्या की है ; पर कोई कोई ऐसा भी कहते हैं, कि जलका भ्रम पैदा करनेवाला बालूमय वीरान जैसे उस भ्रमके जलका आश्रय है, वैसेही जीवदेहोंका भ्रम पैदा करनेवाला चैतन्य उन भ्रमकी जीवदेहोंका आश्रय है, यही जीवदेहका आश्रय-रूपी चैतन्यांश जो जीवात्मासे भी भिन्न है, अधिभूत है।

गमन करता है ), इसमें सन्देह नहीं है, कि वह मेरा भाव प्राप्त करता है ( अर्थात् मुझमें लय होकर ब्रह्म बन जाता है ) ॥ ५ ॥ जिन जिन भावोंको स्मरण करते हुए ( मनुष्य ) चोला छोड़ता है हे, कौन्तेय ! ( वह ) सदा उस भावको सोचते रहनेके कारण वही भाव पाता है ( अर्थात् मृत्युसे पहिले जो कुछ सोचता है, मृत्युके बाद वही पाता है ॥ ६ ॥ इस लिये ( तुम भी ) सदा मुझे स्मरण करो ; और युद्ध करो ( अर्थात् स्वधर्म्मका अनुष्ठान करो ); ( इस प्रकार निष्काम भावसे स्वधर्म्म पालन करते हुए, मेरी चिन्तामें मग्न रहनेसे मृत्यु कालमें भी मेरी ही चिन्ता करते हुए मरोगे ; ( सो उस समय) मुझमें ही तुम्हारा मन और बुद्धि अर्पित रहनेके सबबसे निःसन्देह मुझको ही पाओगे ॥ ७ ॥ हे पार्थ ! अभ्यासरूप उपायसे और दुसरी ओर न जानेवाले चित्तसे प्रभामय परम पुरुषको चिन्ता करते करते ( तुम ) उन्हीको पा जाओ ॥ ८ ॥ ( तुमको जिस पुरुषकी चिन्ता करनी चाहिये, उनके लक्षण कहता हूं ; ) कवि ( अर्थात सर्व्वज्ञ ), पुराण ( अर्थात अनादि ), अनुशासिता ( अर्थात् सम्पूर्ण जगत्के नियन्ता ), सूक्ष्मसे भी सूक्ष्म, ( सम्पूर्ण जगत्के ) विधाता, अचिन्त्यरूप ( अर्थात् चिन्तासे जाननेके अयोग्य रूपवाले ), अन्धकारके पीछे आदित्यवर्ण (अर्थात् सूर्य्य जैसे जड़ किरणोंसे अन्धकार दूर करता हैं, वैसे ही अपने प्रकाशकी अवस्थासे ज्ञानरूप प्रकाश करनेवाले, ( पुरुषको ) जो मृत्युकालमें भक्ति-युक्त होकर अचल मनसे योगबल द्वारा प्राणोंको भौंहोंके बीचमें भली भांति रखकर स्मरण करता है, वह उस दिव्य पुरुषको प्राप्त करता है ॥ ९-१० ॥ ( पर ईश्वरको स्मरण करनेके विशेष नियम हैं, वह मनमाने नियमसे नहीं हो

सकता है। ऐसा एक पद अर्थात् प्रणव है, जो ब्रह्मकी प्रतिमूर्त्ति स्वरूप होनेके कारण स्वयं ब्रह्मस्वरूप माना जाता है; इस लिये ) वेद जाननेवाले जिसे अविनाशी कहते हैं, अनुराग-रहित यति लोग ( आत्म ज्ञान प्राप्त करने पर ) जिसमें लवलीन हो जाते हैं, जिसको ( जाननेकी ) इच्छा करके गुरुकुलमें ब्रह्म-चर्य्यका अनुष्ठान करते हैं, मैं तुमसे उस पद-(अर्थात् वाक्य )-को संक्षेपमें कहूंगा ॥ ११ ॥ जो सब द्वारोंको ( अर्थात् इन्द्रियोंको ) संयमित कर, मनको हृदयमें रुद्धकर, प्राणोंको मस्तकमें उठाकर ( अर्थात् स्थिरकर ) आत्माकी योग-धारणामें स्थित होकर मुझको स्मरण करके—ओं—इस एकाक्षर (महामन्त्र)-को उच्चारण कर देहको त्याग करता है, वह परम गति ( अर्थात् मोक्ष ) पाता है ॥ १२-१३ ॥ हे पार्थ! जो अनन्य-चित्त होकर ( अर्थात् मनसे अन्य भावना हटाकर ) नित्य सदा मुझे स्मरण करता है, उस नित्य-युक्त योगीके लिये मैं बहुत सुलभ (अर्थात् सहजमें प्राप्तिके योग्य ) हूं ॥ १४ ॥ महात्मा लोग मुझे पाकर फिर दुःखागार रूप अनित्य जन्म नहीं पाते हैं; ( क्योंकि वे ) परमा सिद्धि पा जाते हैं ॥ १५ ॥ हे अर्ज्जुन! ब्रह्मलोकसे लेकर सब ( भोगोंके ) लोक पुनः पुनः आवर्त्तनशील हैं ( अर्थात् उन्हें पानेसे भी फिर भूलोकमें जन्म लेना पड़ता है ) पर हे कौन्तेय! मुझे पानेसे फिर जन्म नहीं होता है ॥ १६ ॥ (ब्रह्म-लोकसे लेकर सब भोगोंके लोकोंको अनित्य कहनेका कारण यह है, कि उनकी उत्पत्ति और नाश है और वे एक नियमित कालतक स्थाई होते हैं; इसका ब्योरा कहता हूं, सुनो;—) हजार (दिव्य) युगवाला ब्रह्माका जो दिन (होता है) और हजार दिव्य ) युगवाली ब्रह्माकी जो ) रात्रि ( होती है )—( इसे,

अर्थात् दो हजार दिनोंमें ब्रह्माकी एक रात और एक दिनके होनेको—जो लोग) जानते हैं, वे लोग ब्रह्माका दिन रात जानने वाले कहे जाते हैं ॥ १७ ॥ (ब्रह्माका) दिन उपस्थित होनेपर अव्यक्तसे (अर्थात् उस नींदसे जागे हुए प्रजापतिसे) सम्पूर्ण व्यक्त (अर्थात् स्थावर सहित ये जङ्गम जगत्) (फिर) रचे जाते हैं। रात्रि उपस्थित होने पर (ये सब) अव्यक्त रूपमें अर्थात् उन्हीमें फिर) लय हो जाते हैं; (यह दैनिक प्रलय है; इसके उपरान्त महाप्रलय भी है) ॥ १८ ॥ हे पार्थ! जितने प्राणी पूर्व कल्पमें थे, वे ये ही हैं) ये (सब) हो होकर (अर्थात् एक एक बार प्रकाशित होकर) (ब्रह्माकी) रात्रि आनेसे लय हो जाते हैं; (फिर ब्रह्माके) दिन आनेसे अवश्य (अर्थात् उनके सिवाय दूसरे नहीं—याने वे ही) प्रकाशित होते है ॥ १६ ॥ पर उस (चराचरके कारण-रूपी) अव्यक्तसे भी श्रेष्ठ (अर्थात् उसके भी कारणरूपी) मन बुद्धि इन्द्रियोंसे न जानने योग्य, अनादि जो एक भाव है, वह सम्पूर्ण भूतोंका (अर्थात् ब्रह्मकी उपाधि रूपी ब्रह्मादिसे लेकर स्तम्भतकका) नाश होने पर भी नष्ट नहीं होता है ॥ १० ॥ (जो) अव्यक्त (अर्थात् मन बुद्धि आदिसे जाननेके अयोग्य भाव) अविनाशी कहा जाता है, वह परमा गति कहा गया है; जिसे पानेसे (फिर) लौटना नहीं पड़ता है, वह मेरा ही परम धाम है (अर्थात् मैं ही परमागति हूं) ॥ २० ॥ हे पार्थ! भूत (अर्थात् यह अनन्त ब्रह्माण्ड) जिसमें स्थित है, ये सब (विश्व) जिससे व्याप्त हैं, वह परम पुरुष अत्यन्त भक्तिसे ही पाने योग्य है ॥ २२ ॥ हे भरत-श्रेष्ठ! जिस (जिस) कालमें (अर्थात् कालरूप मार्गमें याने मृत्युके अन्तमें) जाकर

योगी लोग मोक्ष और अमोक्ष पाते हैं (अर्थात् जन्मादिसे रहित होते हैं और फिर जन्म लेते हैं) उस (उस) कालको (अर्थात् कालरूप मार्गको) कहता हूं॥ २३॥ (जो लोग पहिले) अग्निके अभिमानी देवता, (आगे) ज्योतिके अभिमानी देवता, (आगे) दिवाभिमानी देवता, (आगे) शुक्ल पक्षाभिमानी देवता, (और अन्तको) उत्तरायणके षड़मासाभिमानी देवतोंको आश्रय करके (अर्थात् उन देवतोंके मार्गसे) चलते हैं, वे ब्रह्म जाननेवाले लोग ब्रह्मको पाते हैं (अर्थात् फिर जन्म नहीं लेते हैं)॥ २४॥ (और जो लोग पहिले) धूमाभिमानी देवता, (आगे) रात्राभिमानी देवता, (आगे) कृष्णपक्षाभिमानी देवता, (और अन्तको) दक्षिणायणके षड़मासाभिमानी देवतोंको आश्रय करते हैं (अर्थात् पितृमार्गसे चलते हैं) वे योगी चन्द्रलोक पाकर (पृथ्वीमें) फिर लौट आते हैं॥ २५॥ (प्रकाशमय होनेके लिये) शुक्ल (और अन्धकारमय होनेके लिये) कृष्ण—जगतकी ये दो गति सनातनसे चली आती हैं; इन दोनोंमेंसे एकके द्वारा मोक्ष होता है; और दूसरेके द्वारा फिर जन्म लेना पड़ता है॥ २६॥ हे पार्थ! मोक्ष और जन्म दिलानेवाले इन दोनों मार्गोंको जाननेसे कोई योगी मोहित नहीं होते हैं (अर्थात् सुखकी बुद्धिसे स्वर्गादि फलकी कामना नहीं करते हैं); सो हे अर्ज्जुन! तुम सदाके लिये योगी होओ॥२७॥ वेद, यज्ञ, तपस्या, और दानसे जो पुण्यफल (होनेकी बात) शास्त्रोंमें कथित है, मेरे कहे इस तत्त्वको जानकर योगी उन सबोंके अतीत हो जाते हैं और उस सनातन स्थान-(अर्थात् ब्रह्म)-को पाते हैं॥ २८॥

———

# नौवां अध्याय।

श्री भगवान बोले, द्वेष आदि दोषोंसे रहित तुमसे विज्ञानके साथ अति गुप्त ज्ञान कहूंगा; जिसे जानकर ( तुम ) अशुभ ( अर्थात् अनन्त संसार-दुःख )-से तर जाओगे ॥ १ ॥ यह विद्या सब विद्याओंसे श्रेष्ठ, गुप्तसे भी गुप्त, परम पवित्र, उत्तम, प्रत्यक्ष ज्ञानदायक, धर्म्मसाधक, सुखसे करनेयोग्य और अक्षय फलदायी ( अर्थात् शान्तिसुख देनेको समर्थ ) है ॥ २ ॥ हे परन्तप! इस धर्म्मकी श्रद्धा न करनेवाले पुरुष मुझे न पाकर मृत्युसे व्याप्त संसार-मार्गमें फिरा करते हैं ॥ ३ ॥ अव्यक्तरूपी मैं इस सम्पूर्ण जगतको व्यापे हुए हूं ( अर्थात् मन, बुद्धि, इन्द्रिय आदिसे जाननेके अयोग्य मेरे चैतन्य-स्वरूपसे यह अनन्त जगत व्याप्त है ); सर्व्वभूत ( चैतन्यस्वरूप ) मुझमें स्थित हैं; पर मैं ( गुण रहित क्रियारहित तथा धर्म्मरहित होनेके कारण ) उन सबोंमें स्थित नहीं हूं ॥ ४ ॥ पर ऐसा न समझना, कि यह अनन्त जगत मुझमें स्थित रहने हीके कारण जलमें मिली मिट्टीकी तरह एक बारही मुझमें लिपटे हुए हैं; क्योंकि मैं निर्लिप्त पदार्थ हूं। पर पद्मके पत्रमें जल रहनेसे जिस तरह जल उससे लिप्त नहीं होता है, वैसेही मुझमें स्थित रहके भी ) भूत मुझमें स्थित नहीं हैं। मेरा ऐश्वरिक योग देखो;—मैं भूतधारक तथा भूत-पालक हूं, तो भी भूतोंमें स्थित नहीं हूं ॥ ५ ॥ यह जानना, कि सर्व्वव्यापक ( और ) महान् वायु जिस प्रकार आकाशमें ( बिना मिले ) स्थित है, वैसे ही सब भूत (भी) मुझमें स्थित हैं ॥ ६ ॥ हे कौन्तेय! प्रलयकालमें सब भूत मेरी प्रकृति प्राप्त करते हैं ( अर्थात् मेरी मायामें लय हो जाते हैं );

फिर कल्पकी आदिमें (अर्थात् प्रलयकाल अन्त होने पर) मैं ही (प्रकृतिके आश्रयसे ईश्वर बनकर) उनकी सृष्टि करता हूं ॥७॥ मैं अपनी प्रकृतिको आश्रय करके अविद्याके वशीभूत इन प्राणियोंको स्वभावके वशमें होकर बार बार रचा करता हूं ॥ ८ ॥ हे धनञ्जय ! उन कर्म्मोंसे अनुराग-रहित उदासीनकी तरह स्थित मुझको वे कर्म्म बांध नहीं सकते ॥ ९ ॥ मेरी अध्यक्षतासे (अर्थात् मुझे केवल साक्षी अथवा देखनेवालामात्र अवलम्बन कर) प्रकृति चराचर सहित जगत्को प्रसव करती है ; इसी हेतु, हे कौन्तेय ! जगत बार बार उत्पन्न होता है ॥ १० ॥ बुद्धि बिगाड़नेवाली राक्षसी तथा आसुरी प्रकृतिको अवलम्बन करनेवाले, व्यर्थ ज्ञानवाले,बिगड़े चित्तवाले मूर्खलोग मुझ सर्व्वभूत महेश्वरका परम तत्त्व न जानकर (मुझे) मनुष्यदेहधारी मानके मेरी अवज्ञा करते हैं ॥ ११-१२ ॥ हे पार्थ ! दैवी प्रकृति-युक्त महात्मा लोग चित्त स्थिरकर मुझे भूतादि ( अर्थात् सम्पूर्ण जगतका) आदि कारण जानकर (और) अव्यय ( अर्थात् सब इन्द्रियोंसे जाननेके अयोग्य ) मानकर ( मेरी ) उपासना करते हैं ॥ १३ ॥ (कोई कोई) स्तुति मन्त्रादिसे सदा कीर्त्तन करके, ( कोई कोई ) दृढ़ नियम धारणकर प्रयत्न करके, ( कोई कोई ) भक्तिके साथ प्रणाम करके, कोई कोई नित्ययुक्त हो करके मेरी उपासना करते हैं ॥ १४ ॥ दूसरे कोई कोई ज्ञान यज्ञसे (अर्थात् जीवात्मा और परमात्माके अभेद ज्ञानसे ) पूजकर मेरी उपासना* करते

---

* वास्तवमें यहां उपासनासे और कुछ मतलब नहीं है, जीवात्मा और परमात्माको अभेद जाननेकी चेष्टा अथवा समाधि ही उक्त ज्ञानियोंकी उपासना है ।

हैं; उनमेंसे कोई कोई अभेद भावनासे, (कोई कोई) पृथक भावसे (अर्थात् सूर्य्य चन्द्र आदि स्वरूपमें स्थित जानकर, अथवा "मैं दास हूं, भगवान प्रभु हैं", ऐसी भावनाके साथ), (कोई कोई) सर्व्वात्मक मेरी और भी कितनेही भावोंसे उपासना करते हैं॥ १५॥ (पर मेरा तत्व जानकर जिस किसी भावनासे मेरी उपासना की जावे, उसीसे मेरी उपासना होती है; और भ्रमयुक्त दृष्टिसे उपासना करनेसे केवल उस आकार हीकी याने जिस चन्द्र सूर्य्य आदि आकारोंकी उपासना की जाती है उसकी ही उपासना होती है; क्योंकि मैं ही सर्व्वस्वरूप हूं) मैं ही अग्निष्टोमादि वेदोक्त यज्ञ हूं, मैं ही स्मृतियोंमें उक्त पञ्चयज्ञ हूं, मैं ही पितरोंके अर्थ श्राद्धादि हूं। मैंही ओषधियोंसे जन्मा हुआ अन्न हूं, मैं ही मन्त्र हूं, मैं ही होमादि साधनका घृत हूं, मैं ही अग्नि और मैं ही होम हूं॥ १६॥ मैं ही इस जगतका पिता, माता, धाता (अर्थात् कर्म्म फलका विधान करनेवाला) हूं; (मैं ही एक मात्र) जानने योग्य, पवित्र (अर्थात् शोधन करनेवाले चान्द्रायणादि व्रत), ओंकार, ऋक, साम और यजुर्व्वेद हूं॥ १७॥ मैं ही इस जगत्की गति, भर्त्ता (अर्थात् पोषण कर्त्ता), प्रभु (अर्थात् नियन्ता), साक्षी (अर्थात् शुभ और अशुभका देखनेवाला), निवास (अर्थात् आश्रय), शरण (अर्थात् रक्षक), सुहृत (अर्थात् हित कर्त्ता), प्रभव (अर्थात् उत्पत्तिका स्थान), स्थान (अर्थात् आधार), निधान (अर्थात् लयका स्थान), बीज (अर्थात् कारण) और अव्यय (अर्थात् अविनाशी) हूं॥ १८॥ हे अर्ज्जुन! मैं ही सूर्य्यके रूपसे ताप (अर्थात् गर्म्मी) देता हूं, मैं (बरसातमें) जल बरसाता हूं, और (अन्य ऋतुओंमें)

उसको खींच लेता हूं, मैं ही अमृत (अर्थात् जीवन) हूं, (मैं ही) मृत्यु हूं, (मैं ही) सत् (अर्थात् स्थूल), और (मैं ही) असत् (अर्थात् सूक्ष्म) हूं ॥ १६ ॥ तीनों वेदोंमें पारङ्गत पण्डित लोग यज्ञोंसे मेरी पूजा कर यज्ञशेष सोमको पान करके निष्पाप होकर (कामनाके वश) स्वर्गकी गति प्रार्थना करते हैं। वे (अपने) पुण्योंके फलरूपी इन्द्रलोक प्राप्तकर स्वर्गमें देवतोंके उत्तम भोगोंको भोगते हैं ॥ २० ॥ (पर वे भोग चिर-स्थाई नहीं होते) वे लोग उस विशाल स्वर्गलोक-(के सुखोंको) भोगकर पुण्यके क्षय होने पर फिर मर्त्तलोकमें प्रवेश करते हैं (अर्थात् फिर जन्म लेते हैं) और फिर कामनाके वशमें होकर वैदिक कर्म्मोंको करते हुए संसारमें जाया आया करते हैं (अर्थात् जन्म मृत्युके मार्गमें ही पड़े रहते हैं) ॥ २१ ॥ (पर निष्काम भावसे वेद विहित कर्म्मोंका अनुष्ठान करनेसे मुक्ति मिल जाती है) जो लोग अनन्य-भावसे (अर्थात् जीवात्माके साथ परमात्माको एक जानकर) मेरी चिन्ता करके उपासना करते हैं, उन नित्याभियुक्तोंके (अर्थात् सर्व्व प्रकारसे मत्परायण (जनोंके) योगक्षेमको (अर्थात् समाधिका अनुष्ठान और उसकी रक्षा याने मोक्षको) मैं वहन करता हूं ॥ २२ ॥ हे कौन्तेय! श्रद्धायुक्त और भक्त होकर जो लोग अन्य देवतोंकी उपासना करते हैं, वे भी अविधिपूर्व्वक (अर्थात् मोक्ष पाने योग्य विधिके बिना) मेरी ही उपासना करते हैं (अर्थात् जो लोग कामनायुक्त होकर यज्ञानुष्ठान करनेमें इन्द्रादि देवतोंको परमात्मासे भिन्न अनुभव करते हुए श्रद्धा भक्तिके साथ पूजते हैं, वास्तवमें वे मेरी ही उपासना करते हैं; क्योंकि मेरे सिवाय इस अनन्त विश्वमें कुछ दूसरा पदार्थ है ही

नहीं। पर ऐसे तत्त्वज्ञानके साथ वह पूजा नहीं होती; "एक अद्वितीय आत्मा ही सम्पूर्ण पदार्थ है, उसके सिवाय दूसरा कोई पदार्थ नहीं है; मैं जिस इन्द्रकी पूजा करता हूं वह परमात्माकी एक उपाधिमात्र है अर्थात् इस पूजासे उस परमात्मा हीकी उपासना करता हूं"—इस प्रकार ज्ञानके साथ उक्त यज्ञ करनेवालोंकी पूजा नहीं होती है—प्रभेद केवल इतना ही है) ॥ २३ ॥ क्योंकि मैं सर्व्व यज्ञोंका भोक्ता और प्रभु (अर्थात् स्वामी और फलदाता) हूं; पर वे लोग मुझे ठीक ठीक नहीं जानते हैं, इस लिये पलटकर जन्म लेते हैं ॥ २४ ॥ देवोंकी पूजा करनेवाले देव-लोक प्राप्त करते हैं; (श्राद्धादि क्रियाओंसे) पितरोंको पूजनेवाले पितर-लोक प्राप्त करते हैं; (विनायक आदि) भूतोंके (अर्थात् गणोंके) पूजनेवाले भूत-लोक (अर्थात् गणलोक) प्राप्त करते हैं; और मेरी (अर्थात् परमात्माकी) उपासना करनेवाले मुझे ही (अर्थात् परमात्माको ही) प्राप्त करते हैं ॥ २५ ॥ जो मुझे भक्तिके साथ पत्र, फूल, फल और जल देते हैं, मैं उस शुद्ध-चित्त निष्काम भक्तके भक्ति-पूर्व्वक दिये हुए पत्र, फूल आदिको लेता हूं ॥ २६ ॥ हे कौन्तेय! जो कुछ करते हो, जो कुछ खाते हो, जो कुछ हवन करते हो, जो कुछ तप करते हो, वह सब मुझको देना ॥ २७ ॥ ऐसा करनेसे कर्म्मसे उपजनेवाले शुभ और अशुभ फलोंसे (अर्थात् उनसे आनेवाले अदृष्ट बन्धनसे) मुक्त हो जाओगे; मुक्त होकर सन्यास योगके द्वारा युक्त होकर (संसारके दुःखोंसे पार पाकर) मुझको पाओगे ॥ २८ ॥ (पर ऐसा न समझना, कि मैं सन्तोषके वशमें होकर भक्तोंको यह फल देता हूं और असन्तोषके वशमें होकर अभक्तोंको ऐसा फल नहीं देता हूं; क्योंकि) सर्व्वभूतोंके

समान ( अर्थात् समदर्शी हूं ); सो ( कोई भी ) मेरा द्वेषका ( पात्र ) अथवा प्रिय नहीं है ; पर भक्तिके साथ ( पूर्वोक्त रूपसे ) जो लोग मेरी उपासना करते हैं, वे ( उस क्रियाकी भक्तिके सहारे ही ) मुझमें रहते हैं और ( उनके मुझसे अभिन्न हो जानेके सबबसे ) मैं भी उनमें रहता हूं ॥ २९ ॥ बहुत दुराचारी ( जन ) भी ( अर्थात् पहिले दुराचारी रहके भी पीछे जो ) अनन्यभाक होकर ( अर्थात् परमात्मा और जीवात्माको एक जानकर ) मेरी उपासना करता है, वह साधु समझा जाता है ; क्योंकि वह सम्पूर्ण रूपसे व्यवस्थित है ( अर्थात् सत्य निश्चय युक्त हो गया है ) ॥ ३० ॥ ( वह सच्ची रीतिपर मेरी उपासना कर सके, तो उन बाहरी दुराचारियोंको छोड़ कर ) शीघ्र धर्म्मात्मा बन जाता है ( और क्रमशः ) शान्ति प्राप्त करता है ; हे कौन्तेय ! तुम निश्चय जानना, कि मेरा भक्त ( कभी ) नष्ट नहीं होता है ॥ ३१ ॥ हे पार्थ ! जो पापयोनिस्वरूप ( अर्थात् कुजन्मवाले ) हैं ( अथवा ) स्त्री, वैश्य तथा शूद्र हैं, वे भी मुझे आश्रय करके परम गति प्राप्त करते हैं ॥ ३२ ॥ सो मेरे भक्त पुण्यशील ब्राह्मण तथा राज-ऋषियोंकी क्या बात है ? इस लिये तुम भी इस अनित्य तथा असुखदाई मनुष्य लोकको पाकर ( इसमें न फंसके ) मेरी उपसना करो ॥ ३३ ॥ ( मेरी उपसना क्योंकर करोगे, सो कहता हूं, सुनो ) तुम सदा मुझमें मन लगाये रहो ), मेरा भक्त होओ, मेरी पूजामें मग्न (होओ) मुझे नमस्कार करो ; और इस प्रकार मेरे प्रेमी होनेसे मुझे पाओगे ॥ ३४ ॥

---

# दसवां अध्याय।

श्रीभगवान बोले,—हे महाभुज! मुझसे फिर तत्त्वके (दूसरे) वाक्य सुनो, जोकि (मेरी बातोंको सुनकर) प्रसन्न होनेवाले तुमसे (तुम्हारे) हितके लिये कहता हूं॥१॥ न देवता लोग, न महर्षि लोग मेरी उत्पत्ति-(की बात) जानते हैं; क्योंकि (मेरी उत्पत्ति नहीं है;) मैं देवता और ऋषियोंकी सर्व्व प्रकारसे आदि हूं (अर्थात् मैं उनसे भी पहिले सबका कारण स्वरूप होकर स्थित था)॥२॥ जो मुझे अनादि, जन्म रहित तथा सब लोकोंका महान् ईश्वर जानते हैं, वह मनुष्य लोकमें मोहसे रहित होकर सब पापोंसे मुक्त हो जाते हैं॥३॥ हे धनञ्जय! बुद्धि, ज्ञान, असमोह, क्षमा, सत्य, दम (अर्थात् इन्द्रि-योंका दमन), शम (अर्थात् चित्तका संयम), सुख, दुःख, उत्पत्ति, विनाश, भय, अभय, अहिंसा, समदृष्टि, प्रसन्नता, तपस्या, दान, यश, अयश—ये सब प्राणियोंके भिन्न भिन्न भाव मुझसे ही उपजते हैं (अर्थात् इन्हें वे अपने अपने कर्म्मोंके अनुसार मुझसे ही प्राप्त करते हैं)॥४॥५॥ पूर्व्वकालके (भृगु आदि) सात महा ऋषि और (सावर्ण आदि) चार मनु जिनकी ये लोक प्रजा हैं (अर्थात् जिनसे इन स्थावर जङ्गमादि प्राणी रचे गये हैं) मेरे भाव युक्त (होकर) मेरी इच्छासे जन्मे थे॥६॥ जो तत्त्व-ज्ञानसे मेरी यह विभूति (अर्थात् विस्तार) तथा योग (अर्थात् योगका ऐश्वर्य्य, सामर्थ सर्व्वज्ञतादि) जानते हैं, वह विचलित न होनेवाले आत्म-ज्ञान-स्वरूप योगमें युक्त हो सकते हैं, इसमें (कुछ भी) सन्देह नहीं है॥७॥ (नित्य शुद्ध बुद्ध मुक्त चैतन्य रूपी) मैं इस सबका (अनन्त जगत)-की उत्पत्तिका आरम्भ

(हूं) और मुझसे ही सब प्रवर्त्तित होते हैं (अर्थात् यह ब्रह्माण्ड रचित होते हैं, बदले जाते हैं, तथा नष्ट होते हैं) ऐसा जान कर (वे) पण्डित लोग भाव-युक्त होके अर्थात् परमार्थ तत्त्वमें मग्न होके) मेरी उपासना करते हैं ॥ ८ ॥ वे चित्त और प्राणोंको मुझमें अर्पण करके आपसमें मेरा तत्त्व सदा कीर्तन करनेमें प्रसन्न रहते हैं और परम शान्ति प्राप्त करते हैं ॥ ९ ॥ इस प्रकार प्रीतिके साथ उपासना-युक्त जनोंको मैं बुद्धि-योग देता हूं जिससे वे मुझे प्राप्त करते हैं ॥ १० ॥ अनुग्रहके वश उनकी बुद्धि-वृत्तिमें स्थित होकर मैं ज्ञान-रूपी दीपकसे अज्ञानके अन्धकारका नाश करता हूं ॥ ११ ॥ अर्ज्जुन बोले, तुम परम ब्रह्म, परम आश्रय और परम पवित्र हो ; देव-ऋषि नारद असित, वेद व्यास आदि सम्पूर्ण ऋषि तुमको नित्य पुरुष, दिव्य, आदि देव, अज, विभु (अर्थात् व्यापक), कहते हैं ॥ १२—१३ ॥ हे केशव ! तुम मुझसे जो कुछ कहते हो, वह सब मुझे सत्य जान पड़ते हैं। हे भगवन् ! तुम्हारे आविर्भावके कारण (अर्थात् देवतोंपर कृपा और दैत्यों अकृपा) देवता और दैत्य भी नहीं जानते हैं ॥ १४ ॥ हे पुरुषोत्तम, हे भूतेश ! हे देवोंके देव, हे जगत्के पिता ! तुम स्वयं ही आपसे आप अपनेको जानते हो ॥ १५॥ तुम जिन विभूतियोंसे इन लोकोंको व्यापकर स्थित हो, अपनी उन सब आश्चर्य्य आत्म-विभूतियोंको विना शेष रखके (मुझसे) कहो ॥१६॥ हे योगी ! मैं किस प्रकार चिन्ता करके तुम्हें जान सकूंगा ; हे भगवन् ! किस किस पदार्थमें मुझे तुम्हारी चिन्ता करनी होगी ? ॥ १७ ॥ हे जनार्दन ! विस्तारके साथ अपने योग और विभूतिको फिरसे कहो। तुम्हारी अनन्त रूपी बातोंको सुन कर मेरा मन नहीं भरता है ॥ १८ ॥ भगवान बोले, हे

कुरुओंमें प्रधान! मैं अपनी प्रधान दिव्य आत्मविभूतियोंको तुमसे कहता हूं। मेरी विभूतियां बहुत हैं, उनका पार नहीं है॥ १८॥ हे गुड़ाकेश! मैं सर्व्व भूतोंके हृदयमें स्थित परमात्मा हूं, और मैं सर्व्व भूतोंकी आदि, मध्य और अन्त हूं (अर्थात् सब प्राणियोंके जन्म, स्थिति और मृत्युका कारण हूं)॥ २०॥ मैं बारह सूर्य्योंमें विष्णु हूं, ज्योतिवालोंमें किरनवाले रवि हूं, मरुतगणमें मरीचि हूं, और नक्षत्रोंमें शशि हूं॥ २१॥ मैं वेदों साम, देवतोंमें इन्द्र, इन्द्रियोंमें मन, और भूतोंमें चैतन्य हूं॥ २२॥ मैं रुद्रोंमें शङ्कर, यक्ष और राक्षसोंमें कुबेर, वसुओंमें पावक, और पर्व्वतोंमें सुमेरु हूं॥ २३॥ हे पार्थ! पुरोहितोंमें तुम मुझे बृहस्पति जानना; तथा योद्धाओंमें मैं स्कन्द, और स्थिर जलाशयोंमें मैं समुद्र हूं॥ २४॥ महाऋषियोंमें मैं भृगु, वाक्योंमें मैं ओंकार यज्ञोंमें जाप और यज्ञ, और स्थावरोंमें मैं हिमालय हूं॥ २५॥ वृक्षोंमें मैं पीपल, देव ऋषियोंमें मैं नारद, गन्धर्व्वोंमें मैं चित्ररथ, और सिद्धोंमें मैं कपिल मुनि हूं॥ २६॥ मैं घोड़ोंमें अमृतके साथ समुद्र मथनसे उठा हुआ अश्व उच्चैःश्रवा, गजेन्द्रोंमें ऐरावत और नरोंमें नरनाथ हूं॥२७॥ मैं अस्त्रोंमें वज्र, गौओंमें कामधेनु, प्रजाकी उत्पत्तिके कारणरूपी कन्दर्प, और सर्पोंमें वासुकि हूं॥२८॥ नागोंमें मैं अनन्त, जलमें चरनेवालोंमें मैं वरुण, पितरोंमें मैं अर्य्यमा, नियम करनेवालोंमें मैं यमराज हूं॥ २९॥ दैत्योंमें मैं प्रह्लाद, गिननेवालोंमें मैं काल, पशुओंमें मैं पशु-राज सिंह, और पक्षियोंमें मैं विनता-पुत्र गरुड़ हूं॥३०॥ वेगवालोंमें मैं पवन, अस्त्रधारियोंमें मैं राम, मत्स्योंमें मैं मगर, और स्रोतोंमें मैं गङ्गा हूं॥३१॥ हे अर्ज्जुन! सृष्टिकी आदि, अन्त और मध्यमें मैं हूं; विद्याओंमें मैं अध्यात्म विद्या, और वादियोंमें (अर्थात् तत्त्व-

निरूपणके अर्थ विचार करनेवालोंमें ) मैं वाद हूं ॥ ३२ ॥ अक्षरोंमें मैं अ हूं, समासोंमें मैं द्वन्द्व हूं, म प्रवाहरूपी अनन्तकाल हूं, और कर्म्म फल देनेवालोंमें मैं विश्वतोमुख विधाता हूं ॥ ३३ ॥ सबका नाश करनेवाली मृत्यु मैं हूं, भविष्य कालके जीवोंका उद्भव भी मैं हूं, नारियोंमें मैं, श्री, कीर्त्ति, वाणी स्मृति, मेधा, धृति और क्षमा हूं ॥ ३४ ॥ सामवेदमें मैं बृहत् साम हूं, छन्दोंमें मैं गायत्री हूं, मासोंमें मैं मार्गशीर्ष हूं, और ऋतुओंमें मैं वसन्त हूं ॥३५॥ वञ्चना करनेवालोंमें मैं द्यूत हूं और तेजस्वीका तेज हूं; मैं जय, मैं उद्यम, और मैं सात्विकोंका सत्त्व हूं॥३६॥ वृष्णिवंशियोंमें मैं वासुदेव, पाण्डवोंमें मैं धनञ्जय, मुनियोंमें मैं व्यास, और कवियोंमें मैं शुक्राचार्य्य हूं ॥ ३७ ॥ मैं दमन करनेवालोंका दण्ड हूं, जीत चाहनेवालोंकी नीति हूं, गुप्त विषयोंका मौन भाव हूं, और ज्ञानियोंका ज्ञान हूं ॥ ३८ ॥ हे अर्ज्जुन ! मैं भूतोंका बीज और चर तथा अचरोंमें ऐसा कोई भी पदार्थ नहीं है, जो मुझसे स्वतन्त्रताके साथ विद्यमान हो ॥ ३९ ॥ हे परन्तप ! अपनी दिव्य विभूतियोंको मैंने संक्षेपमें कहा ॥ ४० ॥ ऐश्वर्य्ययुक्त श्री, प्रभाव, बल आदि गुणोंसे युक्त होनेके कारण जो सब वस्तु श्रेष्ठ हैं, उन सबोंको, ही मेरे तेजके अंशसे उपजे हुए जानना ॥ ४१ ॥ हे अर्ज्जुन ! मेरी इन सब विभूतियोंको तुम्हें पृथक् रूपसे जाननेका प्रयोजन नहीं है; क्योंकि मैं एक अंशसे इस जगतको धारण करके स्थित हूं ॥ ४२ ॥

## ग्यारहवां अध्याय।

अर्ज्जुन बोले, (हे कृष्ण!) मुझपर कृपा करके आत्म और अनात्म सम्बन्धी जो जो वचन तुमने कहे, उनसे मेरा मोह कट गया ॥१॥ हे पद्मपत्रनैन! तुमसे भूतोंकी उत्पत्ति लय, और तुम्हारा अक्षय माहात्म्य विस्तृत रूपसे सुना ॥ २ ॥ हे परमेश्वर! तुमने अपने रूपका जैसा वर्णन किया, तुम्हारे उस ऐश्वरिक रूपको मैं देखा चाहता हूं ॥ ३ ॥ हे प्रभु! यदि मुझे उसे देखनेको समर्थ समझो, तो (हे योगेश्वर!) अपने उस अव्यय परमात्म रूपको दिखाओ ॥ ४ ॥ भगवान बोले, हे पार्थ! मेरे अनेक प्रकारके आकार, सैकड़ों सहस्रों बहुतेरी भांतिके दिव्य रूपको देखो ॥ ५ ॥ हे भारत! मेरी देहमें आदित्यगण, वसुगण, रुद्रगण दोनों अश्विनीकुमार, मरुत समूह और पहिले किसीके न देखे हुए अनेक प्रकारके अति आश्चर्य्यरूप देखो ॥ ६ ॥ हे गुड़ाकेश! मेरी देहमें स्थित चर और अचर युक्त जगत् तथा अन्य जो कुछ तुम्हे देखनेकी इच्छा हो, वह सब देखो ॥ ७ ॥ पर तुम अपनी (चमड़ेकी) आखोंसे मुझे देखनेको समर्थ न होगे, मैं तुमको दिव्य (अर्थात् ज्ञान) चक्षु देता हूं, उससे मेरा ऐश्वरिक योग देखो ॥ ८ ॥ सञ्जय बोले, हे राजन् (धृतराष्ट्र)! महान् योगेश्वर हरिने इतना कहकर अपना परम ऐश्विक रूप अर्ज्जुनको दिखाया ॥ ९ ॥ अनेक मुख, अनेक नयन, बहुविध अपूर्ब्ब दर्शन दिव्य अलङ्कारोंसे सुशोभित दिव्य अस्त्रधारी (रूप अर्ज्जुनको दिखाया) ॥ १० ॥ दिव्य माला और वस्त्रसे सुहावने

दिव्य गन्ध युक्त सब प्रकारसे आश्चर्यमय प्रकाशपूरित अनन्त, सबका सुखदाई (रूप अर्जुनको दिखाया)॥ ११॥ यदि आकाश मण्डलमें सहस्र सूर्य्योंका प्रकाश एक बारही उदय हो तो उस विश्वरूप महापुरुषकी तेजोराशिसे कुछ कुछ तुलना हो सकती है॥ १२॥ तब अर्जुनने उस देवताकी देहमें अनेक प्रकारसे बंटे हुए एकत्र स्थित सम्पूर्ण जगत्को देखा॥ १३॥ उक्त रूपको देखनेके बाद धनञ्जयने आश्चर्य युक्त होकर रोमाञ्चित शरीरसे दोनो हाथ जोड़कर सिर नायके प्रणामकर कहा॥ १४॥ अर्जुन बोले हे देव! तुम्हारी देहमें सम्पूर्ण देवता (जरायुज, अण्डज स्वेदज, उद्भिद आदि) सम्पूर्ण भूत, पद्मासनमें बैठे हुए भगवान ब्रह्मा, दिव्य ऋषि और दिव्य (वासुकि आदि) उरगोंको मैं देखता हूं॥ १५॥ हे विश्वरूप वाले विश्वेश्वर! अनेक भुजा, अनेक उदर अनेक मुख और नेत्रयुक्त तुम्हारा अनन्त रूप देखता हूं; पर इसकी आदि, मध्य और अन्त दीख नहीं पड़ते है॥ १६॥ तुमको किरीटी, गदा और चक्र-धारी तेजोमय सर्वत्र प्रकाशमान जलती अग्नि और सूर्य्यके तेजके समान, देखनेके अयोग्य, उपमा-रहित (इत्यादि रूप) देखता हूं॥ १७॥ तुमको अक्षय परब्रह्म, (मोक्ष चाहनेवालोंके लिये) जानने योग्य, इस जगत्के एकमात्र आश्रय, नित्य, सना-तन, धर्म्मोंके पालनेवाले और सनातन पुरुष समझता हूं॥ १८॥ तुम उत्पत्ति, स्थिति और लयसे रहित हो, अनन्त वीर्य्य और अनन्त भुजावाले हो; चन्द्र और सूर्य्यके समान नेत्रवाले हो; जलती अग्निके समान मुखवाले हो और तुम सब तेजोंसे प्रभावसे इस विश्वको तपाते हो—यह मैं देख रहा हूं॥ १९॥ हे महात्मा! तुम अकेले द्युलोक, पृथ्वी और आकाश तथा सब दिशाओंमें

व्याप्त होकर स्थित हो, तुम्हारा ऐसा भयावना अद्भुत रूप देखकर तीनों भुवन व्यथा पा रहे हैं ॥ २० ॥ ये सब देवते भय पाकर तुम्हारी शरण ले रहे हैं, और कोई कोई दूरहीसे "मेरी रक्षा करो, मेरी रक्षा करो" कहते हुए दोनो हाथ जोड़कर प्रार्थना कर रहे हैं; महा ऋषि और सिद्धलोग स्वस्ति कहकर बहुत प्रकारके स्तुति वचनोंसे तुम्हारी स्तुति कर रहे हैं ॥ २१ ॥ रुद्र, आदित्य, वसु, साध्य, विश्वदेव, अश्विनीकुमार, मरुत, पितर, गन्धर्व, यक्ष, असुर और सिद्ध—सबलोग आश्चर्य मानकर तुमको देख रहे हैं ॥ २२ ॥ हे महाभुज! सबलोग तुम्हारे अनेक मुख, नेत्र, अनेक उदर, जाङ्घ और पैरयुक्त तथा बहुत दांत वाले कराल आकारको देखकर जिस प्रकार भय खा गये हैं, मैं भी वैसाही डर गया हूं ॥ २३ ॥ हे विष्णु! तुम्हारे आकाशको छूनेवाले प्रकाश-युक्त अनेक वर्णवाले, खुले मुख और जलते हुए विशाल नेत्रयुक्त रूपको देखकर मेरा हृदय बहुत चञ्चल हुआ है। मैं किसी प्रकार धीरज धर नहीं सकता हूं ॥ २४ ॥ हे देवेश! तुम्हारे कालाग्निके समान दांतयुक्त कराल मुख-मण्डलको देखकर मुझे दिशाओंका भ्रम हो रहा है, किसी प्रकार सुख प्राप्त नहीं कर सकता हूं; हे जगन्निवास! तुम प्रसन्न होओ ॥ २५ ॥ दूसरे राजोंके साथ धृतराष्ट्रके पुत्र और भीष्म, द्रोण, कर्ण, तथा हमारे प्रधान योद्धे तुम्हारे विकट दांतयुक्त भयावने मुखमें बड़े वेगसे घुस रहे हैं, कोई तुम्हारे दांतोंकी जोड़में फंसा हुआ है, किसीका सिर चूर चूर हो गया है ॥ २६—२७ ॥ जैसे नदियोंका प्रवाह समुद्रकी ओर दौड़कर उसमें घुस जाता है वैसे ही ये नर-वीर लोग तुम्हारे सब प्रकारसे जलते हुए मुखमें

घुस रहे हैं ॥ २८ ॥ फतींङ्ग जिस प्रकार बड़े वेगसे नाशके अर्थ जलती अग्निमें घुसते हैं वैसे ही ये सब मनुष्य वेग पूर्व्वक नाशके लिये तुम्हारे मुखमें घुसते हैं ॥ २६ ॥ हे विष्णु ! तुम जलते हुए मुखको विस्तृत करके चारो ओर सब लोगोंको ग्रस रहे हो ; तुम्हारा तीव्र प्रकाश तेजके द्वारा विश्व संसारमें व्याप्त और तीव्र होकर ( लोगोंको ) तपा रहा है ॥ ३० ॥ हे देवेश ! मुझसे कहो, उग्र रूपी तुम कौन हो; तुमको नमस्कार करता हूं; तुम प्रसन्न होओ ; ( किस लिये ऐसे कार्य्यमें ) तुम्हारी प्रवृत्ति (हुई, सो मैं ) नहीं जानता; तुम आदि पुरुष हो; तुम्हें विशेष रूपसे जाननेको मुझे इच्छा हो रही है ॥ ३१ ॥ भगवान बोले, मैं लोकोंको क्षय करनेवाला भयावना काल हूं, इस समय लोकोंको नाश करनेमें प्रवृत्त हुआ हूं ; अलग अलग सेनाओंमें स्थित योद्धोंमें तुम्हारे अतिरिक्त कोई जीता नहीं रहेगा ॥ ३२ ॥ सो युद्धके लिये उठो, यश प्राप्त करो, शत्रुओंको जीतकर बड़े राज्यको भोग करो; मैंने पहिले ही इन लोगोंको मार रखा है; हे सव्यसाची (अर्थात् दोनो हाथोंसे समान वाण छोड़नेवाले अर्ज्जुन !) तुम निमित्त मात्र होओ ॥ ३३ ॥ द्रोण, भीष्म, जयद्रथ और कर्ण आदि दूसरे योद्धे लोग जब मुझसे मारे गये हैं, तब इनको मारनेमें तुम दुःखी मत हो ; युद्धमें प्रवृत्त होओ ; शत्रुओंको जीत सकोगे ॥ ३४ ॥ सञ्जय ( धृतराष्ट्रसे ) बोले, किरीटी ( अर्थात अर्ज्जुन) केशवके ये वचन सुनकर भीत कम्पित होकर सिर नायके दोनों हाथोंको जोड़ कर गद्गद स्वरसे फिर कहने लगे ॥ ३५ ॥ अर्ज्जुन बोले, हे हृषीकेश ! तुम्हारी बड़ाई कहनेमें जगत प्रसन्न और प्रेम युक्त होता है, राक्षस भय खाकर दशो दिशाओंमें भागते हैं और सिद्ध गण प्रणाम करते हैं—यह ठीक ही

हैं ॥ ३६ ॥ हे अनन्त ! हे देवेश ! हे जगन्निवास । हे महात्मा ! पहिले कहे हुए सिद्ध पुरुष तुम्हे प्रणाम क्यों न करें ? क्योंकि तुम ब्रह्माके भी आदि कर्त्ता हो और उससे भी बहुत बड़े तुम सत्, ( अर्थात् व्यक्त ) तथा असत् ( अर्थात् अव्यक्त ) हो ; और इन दोनोंके मूल कारण रूपी जो परब्रह्म है वह भी तुम्ही हो ॥३७॥ हे अनन्तस्वरूप ! तुम आदि देव हो, सनातन पुरुष हो और तुम्ही इस विश्वके एकमात्र कारण हो ; तुम जानने वाले हो, तुम जाननेके योग्य हो, तुम परम धाम हो, तुम्ही विश्वमें सर्व्वत्र विद्यमान हो ॥ ३८ ॥ वायु, यमराज, अग्निदेव, वरुण, चन्द्र, प्रजापति और प्रपितामह ब्रह्मा सबही तुम हो ; सो हे देव ! मैं तुमको सहस्रोंबार प्रणाम करता हूं ॥ ३९ ॥ हे सर्व्वात्मन् ! मैं तुम्हारे सामने प्रणाम करता हूं, तुम्हारे पीछे प्रणाम करता हूं ; और तुम्हारी चारो ओर प्रणाम करता हूं ; तुम असम्भव वीर्य्यवाले और अपरिमित पराक्रमवाले हो ; तुम सम्पूर्ण जगतमें व्याप्त हो, इस लिये तुम सर्व्वस्वरूप हो ॥ ४० ॥ हे अच्युत ! तुम्हारी यह महिमा बिना जाने भ्रम अथवा प्रेमके कारण तुमको सखा मानकर हे "कृष्ण ! हे यादव ! हे सखा !" इत्यादि जो वचन मैंने कहे हैं, और तुम्हारे अकेले रहनेके समय अथवा मित्रोंके सामने विहार करते, सोते, बैठते अथवा भोजन करते समय हंसीके लिये ( तुम्हारे समान चिन्तातीत शक्तिवालेको ) मैंने जो तिरस्कार किये हैं उनके लिये तुम्हे मेरी क्षमा करनी होगी ॥ ४१-४२ ॥ हे उपमा-रहित प्रभावयुक्त ! तुम चर और अचर सम्पूर्ण जगतके पिता, पूज्य और गुरूसे भी श्रेष्ठ हो ; त्रिलोक भरमें तुम्हारे समान कोई नहीं है ; इसलिये

तुमसे बड़ा किसीके रहनेकी सम्भावना कहां है ? ॥४३॥ हे देव ! मैं दण्डवत गिरकर प्रणाम पूर्व्वक तुम्हारी प्रसन्नताकी प्रार्थना करता हूं ; जैसे पिता पुत्रके, सखा सखाके प्यारे, प्यारेके अपराध क्षमा करते हैं वसे ही तुम भी मेरे अपराधकी क्षमा करो ॥ ४४ हे देवेश ! हे जगन्निवास, तुम्हारा यह पहिले न देखा हुआ रूप देखकर मैं प्रसन्न हो रहा हूं, और भयसे मेरा मन विचलित भी हो रहा है ; तुम प्रसन्न होओ, और अपने उस (पूर्व्व) रूपको मुझे दिखाओ ॥ ४५ ॥ मैं तुमको पूर्व्ववत् किरीटसे अलङ्कृत और गदा चक्रधारी रूपसे देखा चाहता हूं, सो हे सहस्रभुज ! हे विश्वमूर्त्ति ! ( अपने इस विश्वरूपको हरकर ) उस चतुर्भुज रूपसे प्रगट होओ ॥ ४६ ॥ भगवान बोले, हे अर्ज्जुन ( तुम क्यों डरते हो ) मैंने प्रसन्न होकर योग-मायाके प्रभावसे आदि भूत अनन्त तेजोमय विश्वरूपको तुम्हे दिखाया ; तुम्हारे बिना उसे दूसरे किसीने पहिले नहीं देखा था ॥ ४७ ॥ हे कुरु-वीर ! वेदका पठन यज्ञका अनुष्ठान, दान, अति कठोर तपस्यादि क्रियासे भी तुम्हारे बिना दूसरा कोई भी मेरे इस रूपको देखनेमें समर्थ नहीं हुआ है ॥ ४८ ॥ इस घोर रूपको देखकर तुम चञ्चल और मोहित मत होओ ; इस समय भय छोड़कर प्रसन्न मनसे मेरे उस पूर्व्व रूपको फिर देखो ॥ ४९ ॥ सञ्जय ( धृतराष्ट्रसे ) बोले, वासुदेवने अर्ज्जुनको फिर अपना पूर्व्व रूप दिखाया और सुन्दर शरीर धरकर डरे हुए अर्ज्जुनको ढाढ़स दिया ॥ ५० ॥ अर्ज्जुन बोले हे जनार्द्दन ! अब मैं तुम्हारे शान्त मनुष्य रूपको देख कर अपनेमें आगया और प्रसन्न हो गया ॥ ५१ ॥ भगवान बोले तुमने मेरा जो विश्वरूप देखा, उसे देखना बहुत कठिन है ; देवतालोग भी सदा इसे देखना चाहते

है ॥ ५२ ॥ वेदके पठन, तप, दान और यज्ञके अनु-ष्ठानसे कोई मेरे इस रूपको देख नहीं सकता है ॥ ५३ ॥ हे परन्तप अर्ज्जुन ! केवल मुझपर निष्ठा और भक्ति रखने वालेके द्वारा मेरा यह रूप जाना जा सकता है ; और वही मुझे देखने और उसमें प्रवेश करनेको समर्थ होता है ॥ ५४ ॥ हे पाण्डव ! जो मेरे लिये कर्म्मका अनुष्ठान करता है और मुझपर अत्यन्त प्रेमयुक्त है, मैंही जिसका परम पुरुषार्थ हूं, पुत्रादिमें अनुरागरहित और सर्व्वभूतोंमें वैर-भाव-वर्ज्जित वही मुझे प्राप्त करता है ॥ ५५ ॥



---

## बारहवां अध्याय ।

अर्ज्जुन बोले, ( हे कृष्ण ! ) जो भक्त लोग एक मनसे तुम्हारी उपासना करते हैं और जो लोग अक्षर अव्यक्त ब्रह्मकी आराधना करते हैं, इन दोनोंमेंसे कौन श्रेष्ठ योगी कहके प्रसिद्ध हैं ? ॥ १ ॥ भगवान् बोले, जो लोग मुझमें चित्त अर्पण कर मुझमें निष्ठायुक्त होकर परम श्रद्धाके साथ मेरी उपासना करते हैं, उन्ही लोगोंको श्रेष्ठ योगी जानना ॥ २ ॥ और जो लोग सर्व्वत्र समदर्शी हैं, सर्व्व भूतोंके हितमें नियुक्त हैं तथा इन्द्रियोंको संयमित करके ध्रुव स्पन्दन-रहित माया प्रपञ्चके अधिष्ठाता अचिन्तनीय सर्व्वव्यापी, अनिर्द्देश्य अव्यक्त परम ब्रह्मका आराधन करते हैं, वे मुझको ही प्राप्त करते हैं ॥ ३ ॥ ४॥ अव्यक्त ब्रह्ममें अनुरागयुक्त चित्तवाले जनोंको अधिक क्लेश भोगना पड़ता है। देहका अभिमान रखनेवाले बड़े दुःखसे

अक्षरात्मिका गति प्राप्त करते हैं ॥ ५ ॥ जो लोग मुझको सम्पूर्ण कर्म्म अर्पण करके मत्परायण होकर आत्यन्तिक भक्ति योगसे मेराही ध्यान और उपासना करते हैं, हे पार्थ! मैं उन सब जनोंको बिना विलम्ब मृत्युयुक्त संसार-समुद्रसे उद्धार करता हूं ॥ ६ ॥ ७ ॥ तुम मुझमें मन स्थिर करो और मुझमेंही बुद्धिको लगाओ, ऐसा करनेसे मृत्युके पश्चात् मुझमें वास करोगे, ( अर्थात् परमात्मा-स्वरूप मुझमें रहोगे ) इसमें सन्देह नहीं है ॥ ८ ॥ यदि मुझमें तुम अपना चित्त स्थिर करनेको समर्थ न होओ, तो हे धनञ्जय! मेरे अनुस्मरण-रूप अभ्यास योगसे मुझे पानेकी इच्छा करो ॥ ९ ॥ यदि उस प्रकार अभ्यास करनेमें असमर्थ होओ, तो मेरी प्रीतिके अर्थ कर्म्मका अनुष्ठान करनेसे भी मुक्त हो सकोगे ॥ १० ॥ यदि इसमें भी असमर्थ होओ, तो मेरी शरणमें आकर संयत चित्तसे फलका अनुराग त्यागकर कर्म्मका अनुष्ठान करो ॥ ११ ॥ संपूर्ण ज्ञानरहित अभ्याससे ( युक्ति युक्त उपदेश-पूरित ) ज्ञान श्रेष्ठ है, ज्ञानसे ध्यान श्रेष्ठ है, उससे कर्म्मफलका त्याग श्रेष्ठ है, कर्म्मफलका अनुराग छूटनेसे शान्ति प्राप्त होती है ॥ १२ ॥ जो सर्व्व भूतोंमें द्वेषरहित, मित्रतायुक्त, दयावान, ममता-रहित, अहङ्कार-वर्ज्जित, सुखदुःखमें समान भावयुक्त और क्षमाशील है, तथा सदा सन्तुष्ट, मत्ततासे रहित, संयत स्वभावयुक्त और दृढ़-निश्चययुक्त हैं एवं जिनके मन और बुद्धि मुझमें अर्पित हैं, मेरे ऐसे भक्त ही मेरे प्रिय हैं ॥ १३-१४ ॥ जिस मनुष्यसे मनुष्य सब भयोंके द्वारा आशङ्का नहीं पाता है, जो (मनुष्य) मनुष्योंके द्वारा आशङ्कायुक्त नहीं होता है, स्वाभाविक हर्षसे मुक्त है और अमर्ष ( अर्थात् दूसरोंके इष्टकी प्राप्ति सहनेमें समर्थ ) है, और ( भय आदिसे

उपजनेवाली) आशङ्कासे रहित है, वही मेरा प्रिय है ॥ १५ ॥ प्रार्थनाके बिना आपसे आये हुए धनमें भी) अनुराग-रहित, शौचयुक्त, आलससे रहित, पक्षपात-वर्ज्जित, व्याधि-रहित और कामनायुक्त कर्म्मत्यागनेवाले ही मेरे प्रिय हैं ॥१६॥ (प्रिय वस्तुकी प्राप्ति होनेपर) हर्षरहित, (अप्रिय वस्तुकी प्राप्ति होने पर) द्वेषरहित, आकाङ्क्षा-रहित, पुण्य पाप त्यागनेवाले मेरे भक्त ही मेरे प्रिय हैं ॥ १७ ॥ शत्रु, मित्र, मान, अपमान, शीत, गर्म्मी, और सुखदुःखमें समान भाववाले और संपूर्ण विषयोंमें अनुराग-रहित, निन्दा और स्तुतिको समान माननेवाले, संयत वाक्ययुक्त, जो कुछ मिले उसीसे सन्तुष्ट, नियत वास-रहित (अर्थात् किसी स्थानमें सदा न रहनेवाले), स्थिर-चित्त, भक्तियुक्त जनही मेरे प्रिय हैं ॥ १८ ॥ १९ ॥ जो लोग भक्तिमान और मत्परायण होकर उक्त प्रकार धर्म्मरूप अमृतको पीते हैं, वे मेरे बड़े प्रिय हैं ॥ २० ॥

---

## तेरहवां अध्याय।

भगवान बोले, हे कौन्तेय! यह शरीर क्षेत्र कहा जाता है, जो इसे जान सके हैं उनको क्षेत्रज्ञ कहा जाता है ॥ १ ॥ हे भारत! क्षेत्र और क्षेत्रज्ञके भेदका ज्ञान ही मेरे मतानुसार (मुक्तिके हेतुरूपी पदार्थका) ज्ञान है ॥ २ ॥ वह क्षेत्र जिस जिस प्रकार धर्म्मोंसे युक्त है जिस प्रकार इन्द्रियोंके विकारसे युक्त है, जिस कारण प्रकृति और पुरुषके संयोगसे उत्पन्न (हुआ) है, जिस प्रकार स्थावर और जङ्गमादिके भेदसे भिन्न भिन्न है, वह वास्तवमें जैसा

है, और जिस प्रकार प्रकाश युक्त है, वह सब संक्षेपमें कहता हूं, सुनो ॥ ३ ॥ वह क्षेत्रतत्त्व ही ( वशिष्ठ आदि ) ऋषियोंके द्वारा वेदके भिन्न भिन्न छन्द मन्त्र और शङ्का-रहित युक्तियुक्त ब्रह्म-सूचक पदोंसे बहुधा निरूपित हुआ है ॥ ४ ॥ पञ्च महा-भूत ( अर्थात् पृथ्वी, जल, तेज, वायु और आकाश ), ( उनसे उपजनेवाले ) अहङ्कार, बुद्धि, मूल प्रकृति, दस बाह्य इन्द्रिय, मन और शब्दादि पांच विषय, इच्छा, द्वेष, सुख, दुःख, शरीर, मनोवृत्ति और धीरज—ये सब ही क्षेत्रके धर्म्म हैं ; तुमसे संक्षेपमें कहा ॥ ५—६ ॥ अपने गुणकी प्रशंसासे रहित होना, घमण्डसे बचना, हिंसासे रहित होना, सह्य गुण, सरलता, गुरुकी सेवा, शौच, स्थिरता, देहका संयम, विषयमें विराग, अहङ्कारसे वर्ज्जित होना, जन्म, मृत्यु, बुढ़ापा तथा व्याधियोंसे उपजनेवाले दुःखरूप दोषको देखना, स्त्री पुत्र और गृह आदि पर अनुराग न रहना और उनके सुख दुःखमें दुःखी न होना, इष्ट और अनिष्ट पाने पर सदा समान भाव रहना, मुझपर सर्व्वात्म दृष्टिके साथ अत्यन्त भक्ति, निर्ज्जन स्थानमें वास और जन-समाजपर विराग, अध्यात्म ज्ञानमें नित्य निष्ठा और तत्त्वज्ञानके लिये दर्शन——ये सबही ज्ञान और इससे विपरीत दूसरे सब अज्ञान कहे जाते हैं ॥ ७—११ ॥ इस समय, जाननेके विषयको कहता हूं, जिसे जाननेसे मोक्षकी प्राप्ति होती है; ब्रह्म अनादि और निर्व्विशेषरूपी है ; वह सत् और असत् इन दोनोंमेंसे कुछ नहीं है ॥ १२ ॥ उनके हाथ और पैर सर्व्वत्र, उनके नेत्र और मुख सर्व्वत्र और उनके कान भी सर्व्वत्र विद्यमान हैं ; वह सर्व्व-लोकोंमें व्यापकर स्थित है ॥ १३ ॥ वह इन्द्रिय और उनके गुणोंके प्रकाशक हैं, पर इन्द्रियोंसे वर्जित हैं ; वह असक्त

( अर्थात् सङ्गसे रहित ) हैं, पर सबके आधार हैं ; वह निर्गुण हैं ; पर गुणोंके भोक्ता ( अर्थात् सत्त्व आदि गुणोंके पालनेवाले ) हैं ॥ १४ ॥ सब चर और अचर भूतोंके भीतर और बाहर वह बस रहे हैं ; सूक्ष्मताके कारण वह जाने नहीं जा सकते, वह दूरमें भी हैं और निकट भी हैं ॥ १५ ॥ वह भूतोंमें अवि-भक्त रूपसे रहके भी विभक्तकी भांति स्थित हैं ; स्थितिके समय वह भूतोंको पोषण करनेवाले हैं, प्रलयकालमें ग्रसनेवाले हैं और सृष्टिके समय विविध कार्य्योंके भेदसे उत्पत्तिशील हैं ॥ १६ ॥ वह ( सूर्य्य आदि ) ज्योतिवालोंकी ज्योति हैं ; वह अन्धकार-रूपी अज्ञानसे परब्रह्म प्रकाश स्वरूप हैं ; वह ज्ञान ( अर्थात् बुद्धिवृत्तिसे प्रकाशमान ) हैं, वह ज्ञेय ( अर्थात् रूपरस आदि आकारोंसे जानने योग्य ) हैं और वह ज्ञानगम्य ( अर्थात् पूर्व्वोक्त अपने गुणकी प्रशंसासे रहित होना आदि ज्ञानके साधन-योग्य गुणोंसे पाने योग्य ) हैं ; वह प्राणी मात्रके हृदयमें नियन्ताके स्वरूपमें स्थित हैं ॥ १७ ॥ क्षेत्र, ज्ञान और ज्ञेय विषयको मैंने तुमसे संक्षेपमें कहा, मेरे भक्त ये सब जानकर मेरे भावरूप ब्रह्मत्वको पानेके योग्य होते हैं ॥१८॥ प्रकृति और पुरुष दोनोंको अनादि जानना ; देह और इन्द्रिय आदि विकार और सुख दुःख मोह आदिको प्रकृतिसे उत्पन्न जानना ॥ १९ ॥ प्रकृति शरीर और इन्द्रियोंके कार्य्योंको निर्व्वाह करनेवाली है ; पुरुष सुख दुःख भोगोंके विषयका भोक्ता है ॥२०॥ पुरुष, प्रकृतिसे उपजे हुए सुख दुःखादिको भोग करता है ; सत् और असत् योनियोंमें जन्म लेना आदि इन्द्रियोंके संसर्गका कारण समझा जाते हैं ॥ २१ ॥ वह देहमें वर्त्तमान रहकर भी प्रकृतिसे स्वतन्त्र है। क्योंकि वह साक्षी, अनुग्राहक, भर्त्ता,

भोक्ता और महेश्वर है॥ २२॥ जो इस प्रकार पुरुष और गुण सहित प्रकृतिको जानते हैं वह विधियोंको लङ्घन किये रहने पर भी मुक्तिको प्राप्त करते हैं (अर्थात् दोहराकर जन्म नहीं लेते हैं)॥ २३॥ कोई कोई मन और ध्यानसे देहमें आत्माको देखते हैं, कोई कोई सांख्य (अर्थात् प्रकृति और पुरुषके भेदकी आलोचना-रूप) योगसे देखते हैं, कोई कोई कर्म्मयोगसे उनको (अर्थात् आत्माको) देखते हैं॥ २४॥ दूसरे कोई कोई आत्मासे साक्षात् न कर (केवल) आचार्य्यका उपदेश सुनकर उपासना करते हैं; वे श्रुतिपरायण जन भी मृत्युको लङ्घन करते हैं॥ २५॥ हे भरतकुल प्रधान! जानना, कि जो कुछ स्थावर और जङ्गम सत्त्व उत्पन्न होते हैं, वे सब क्षेत्र और क्षेत्रज्ञके संयोगसे होते हैं॥ २६॥ सर्व्व जीवोंमें समान भावसे स्थित और भूतोंका विनाश होने पर भी अविनाशी, परमात्माको जो देखते हैं, वही सम्पूर्ण रूपसे देखते हैं॥ २७॥ सर्व्व भूतोंमें समान भावसे स्थित परमात्माको देखनेवाले जन आपनेको कष्ट नहीं देते हैं; इस लिये श्रेष्ठ गति प्राप्त करते हैं॥ २८॥ प्रकृति सब प्रकारसे कार्य्य कर रही है और आत्मा कर्त्ता नहीं है,— ऐसा जो देखते हैं, वही (आत्माको) संपूर्ण रूपसे देखते हैं॥ २९॥ जब भूतोंके पृथक भावोंको एकत्र स्थित (अर्थात् एकमात्र ब्रह्ममें स्थित) देखते हैं और उन्हींसे भूतोंका विस्तार देखते हैं, तब वह ब्रह्मही होजाते हैं॥ ३०॥ हे कौन्तेय! अनादित्त्व और निर्गुणत्त्वके लिये वह परमात्मा अविकारी है और शरीरमें स्थित रहके भी कुछ कर्म्म नहीं करती और (कर्म्म फलमें) लिप्त भी नहीं होती है॥ ३१॥ जिस प्रकार आकाश सर्व्वत्र

स्थित रहनेसे भी सूक्ष्मताके कारण (किसीसे) लिप्त नहीं होता है, वैसेही आत्मा सर्व्व देहोंमें स्थित रहकर भी (देहके दोष गुणोंमें) लिप्त नहीं होती ॥ ३२ ॥ हे भारत! जिस प्रकार एकमात्र सूर्य्य सब लोकोंको प्रकाश करता है, वैसेही एकमात्र क्षेत्री (अर्थात् परमात्मा) संपूर्ण जगतको प्रकाशित करते हैं ॥ ३३ ॥ जो लोग ज्ञान चक्षुके द्वारा (उक्त प्रकारसे) क्षेत्र और क्षेत्रज्ञका भेद देखते हैं और भौतिक प्रकृतिको ही मोक्षका उपाय जानते हैं, वे ही परमार्थ तत्त्व अर्थात् ब्रह्मको प्राप्त करते हैं ॥ ३४ ॥

---

# चौदहवां अध्याय।

भगवान् (अर्ज्जुनसे) बोले, मैं फिर तुमसे ज्ञान सम्बन्धी उपदेशोंमेंसे उत्तम ज्ञानोपदेश कहता हूं, जिसे जान कर मुनिलोग देहके बन्धनसे मुक्त होते हैं ॥ १ ॥ इस ज्ञानको आश्रय करनेसे मेरा स्वरूप प्राप्त होता है, सृष्टिके समय जन्म लेना नहीं पड़ता है, प्रलयके समयमें भी दुःख भोगना नहीं पड़ता है ॥ २ ॥ वह महान् ब्रह्म (अर्थात् विशाल प्रकृति) मेरे गर्भाधानका स्थान है; हे भारत! उस गर्भमें जगत्के विस्तारके कारणरूपी बीजोंको मैं बोता हूं, उस गर्भाधानसे (ब्रह्मा आदि) सर्व्व भूतोंकी उत्पत्ति होती है ॥ ३ ॥ हे कौन्तेय! सम्पूर्ण योनियोंमें जो सब (स्थावर जङ्गम) मूर्त्ति उपजती हैं, उनके गर्भाधानका स्थान वह विशाल प्रकृति ही है और बीज देनेवाला पिता मैं ही हूं ॥ ४ ॥ हे महाभुज! प्रकृतिसे उपजे

हुए सत्त्व, रज, तम त्रिगुण देहमें अव्यय स्वरूप देहीको अवलम्बन किये हुए हैं ॥ ५ ॥ हे अनघ ! (अर्थात् निष्पाप !) उन तीन गुणोंमेंसे निर्म्मलताके कारण (ज्ञानके) प्रकाशक और अनामय (अर्थात् शान्त) सत्त्वगुण देहीको सुखसङ्गके द्वारा (अर्थात् सुखके अनुरागसे) और ज्ञान सङ्गके द्वारा (अर्थात् ज्ञानके अनुरागसे) बांधता है ॥ ६ ॥ हे कौन्तेय ! रजोगुणको अनुराग रूपी जानना, उससे अभिलाष और आसक्ति उत्पन्न होती है, यह गुण देहीको कर्म्ममें बांध रखता है ॥ ७ ॥ हे भारत ! अज्ञानसे उत्पन्न तमोगुण देही मात्रके लिये मोह लानेवाला है, यह गुण जीवको प्रमाद, आलस्य और निद्रासे बन्धन करता है ॥ ८ ॥ हे भारत ! सत्त्व गुण जीवको सुखमें युक्त करता है, रजोगुण कर्म्ममें युक्त करता है और तमोगुण ज्ञानको आच्छादित कर प्रमादमें युक्त करता है ॥ ९ ॥ हे भारत ! सत्त्वगुण, रजोगुण और तमोगुणको, रजोगुण, सत्त्व और तमोगुणको और तमोगुण, सत्त्व और रजोगुणको परास्त करके प्रकट होते हैं ॥ १० ॥ जब इस देहके सब द्वारोंमें (अर्थात् इन्द्रियोंमें) ज्ञानरूप प्रकाश उत्पन्न होता है, तभी सत्त्वगुण बढ़ता है ॥ ११ ॥ हे भरत-कुलतिलक ! रजगुणके बढ़नेसे लोभ (अर्थात् धनादि बढ़नेसे भी उन्हें और अधिक पानेकी इच्छा), प्रवृत्ति (अर्थात् कर्म्म कर-नेकी इच्छा, अशम (अर्थात् इसे करके उसे करूंगा—इत्यादि सङ्कल्पोंको रोकनेकी असाध्यता) और स्पृहा (अर्थात् देखी वस्तुओंको लेनेकी इच्छा) आदि लक्षण प्रकट होते हैं ॥ १२ ॥ हे कुरुनन्दन ! विवेकसे च्युत होना, उद्यमसे रहित होना, कर्त्तव्यको ढूंढ़नेसे हिचकना और व्यर्थ एक-चित्तता—ये सब चिन्ह तमोगुणके बढ़नेसे उत्पन्न होते हैं ॥ १३ ॥ यदि सत्त्व-

गुणके बढ़नेसे जीव मर जावे, तो वह उत्तम उपासकोंके प्रकाश-मय लोकोंको प्राप्त करता है ॥ १४ ॥ रजोगुणकी अधिकाईके समय मरनेसे जीव कर्म्मोंमें अनुरागयुक्त मनुष्ययोनि प्राप्त करता है और तमोगुणकी अधिकाईके कालमें मरनेसे मृत मनुष्य पशु आदि मूढ़ योनिमें जन्म लेता है ॥ १५ ॥ सत्त्वसे ज्ञानका जन्म होता है, इस लिये सात्त्विक कर्म्मोंका फल अमल सुख है, रजोगुणसे लोभ आदिका जन्म होता है; इस लिये राजस कर्म्मका फल दुःख है; तमोगुणसे मोह प्रमोद आदिका जन्म होता है, इस लिये तामस कर्म्मका फल अज्ञान है ॥ १६ ॥ १७ ॥ सतोगुणी ऊपरको जाते हैं, रजोगुणी मध्यमें (अर्थात् मनुष्य लोकमें) रहते हैं और तमोगुणी नीचे जाते हैं ॥ १८ ॥ जब मनुष्य विवेकी होकर बुद्धि आदि गुणोंके अतिरिक्त अन्य किसीको (अर्थात् कर्म्मको) करनेवाला नहीं देखता है और गुणोंसे अतीत आत्माको जानता है, तब वह मेरा भाव (अर्थात् ब्रह्मत्व) प्राप्त करता है ॥ १९ ॥ देहधारी इन तीन गुणोंको अतिक्रम करनेसे जन्म, मृत्यु और बुढ़ापेसे उपजे हुए दुःखोंको पार कर परमानन्द प्राप्त करता है ॥ २० ॥ अर्ज्जुन बोले, हे प्रभु! कैसे लक्षण, कैसे आचार और कैसे उपायसे उक्त गुणोंको अतिक्रम किया जा सकता है? ॥ २१ ॥ भगवान् बोले, हे पाण्डव! जो प्रकाशक हैं, जो प्रवृत्ति और मोहके आपसे आप उठ खड़े होनेसे द्वेष नहीं करते, और उन सबोंके निवृत्त होनेसे भी आकाङ्क्षा नहीं करते हैं, जो भक्त उदासीनकी भांति बैठकर गुणोंसे विचलित नहीं होते, बल्कि गुण अपने अपने कार्य्योंको कर रहे हैं (ऐसे ज्ञानके साथ) स्थित रहते हैं और किसी प्रकार चलायमान

नहीं होते हैं; इसलिये जिनको सुख और दुःखमें समान भाव होगया है, ढेला पत्थर और सुवर्णमें समान ज्ञान हो गया है, प्रिय और अप्रिय दोनोंको तुल्य बोध हुआ है और स्तुति तथा निन्दामें समदृष्टि हुई है, जो मान और अपमान, शत्रुपक्ष और मित्रपक्ष इत्यादिको समान ज्ञान करते हैं और जो कर्म्मत्यागी हैं, वही त्रिगुणोंसे अतीत हैं ॥ २२, २३, २४, २५ ॥ जो व्यभिचारसे रहित होकर भक्तियोगसे मेरी सेवा करते हैं, वह उक्त गुणोंसे अतीत होकर ब्रह्म भाव (अर्थात् मोक्ष) प्राप्त करनेके योग्य होते हैं; क्योंकि मैं ब्रह्म, नित्य मोक्ष, शाश्वत धर्म्म और आत्यन्तिक सुखका आधार हूं ॥ २६—२७ ॥

---

## पन्द्रहवां अध्याय।

भगवान बोले, यह संसार एक अश्वत्थ पीपलकी * भांति है; इसकी जड़ ऊपरकी ओर और शाखा नीचेकी ओर है तथा वेद इसके पत्ते हैं; जो संसारको इस प्रकार वृक्षकी

---

* "श्व"के अर्थ सवेरा है; इसके साथ स्थितिके अर्थबोधक स्था धातुके संयोगसे "श्वत्थ" शब्द सिद्ध होता है। दोनोंके मिलनेसे "सवेरे तक रहेगा"—ऐसा अर्थ हुआ। पर संसारको सवेरेतक स्थाई नहीं कहा जा सकता है; इस लिये वैदिक ऋषियोंने इसे अश्वत्थ वृक्ष अर्थात् पीपलके साथ मिलाया है। कठोपनिषदकी छठीं वल्लीमें लिखा है;—

ऊर्द्ध्वमूलो अवाक् शाख एषोऽश्वत्थ सनातनः।

भांति जान सके हैं, वही वेदज्ञ हैं॥ १॥ (पुण्यवान जीव देवादि योनियोंमें विस्तृत होते हैं, वे इस वृक्षके ऊपरकी शाखा और कुकर्म्मी जीव पशु आदि योनियोंमें विस्तृत होते हैं; वेही उसके नीचेकी शाखा हैं) इस वृक्षकी शाखा ऊपर और नीचे विस्तृत हैं, वह (वृक्ष) सत्त्व आदि गुणोंसे बढ़ता है, (इन्द्रिय वृत्तियुक्त) रूप रस आदि विषयोंसे पल्लवयुक्त होता है, ईश्वर इसके प्रधान मूल हैं, और भोगकी लालसायें इसके भीतरी मूलोंके स्वरूपमें मनुष्य लोकमें विस्तृत हैं॥ २॥ संसारमें स्थित प्राणी संसार-वृक्षके रूपको (अर्थात् ऊर्द्ध मूलको) अनुभव नहीं कर सकते हैं; इसकी आदि और अन्त समझने योग्य नहीं हैं, यह किस प्रकार स्थित है, वह भी समझाना बहुत कठिन है; इस बद्धमूल वृक्षको मायाहीनतारूपी दृढ़ अस्त्रसे काटकर उसके मूलीभूत वस्तुको (अर्थात् परब्रह्मको) ढूंढ़ना चाहिये॥ ३॥ "जिसे पानेसे फिर लौट आना नहीं पड़ता है, जिससे यह पुरानी (अर्थात् चिरन्तनी) संसार-प्रवृत्ति विस्तृत हुई है, उस आदि पुरुषका मैं शरणागत होता हूं" ऐसा कहकर उस आदि पुरुषको ढूंढ़ना चाहिये। जो लोग अभिमान, मोह, पुत्रादिका सङ्गदोष त्याग कर सुख दुःखोंसे मुक्त हुए हैं, वे आत्मज्ञान-युक्त, निष्काम, अविद्या-रहित जन अव्यय पदको प्राप्त करते हैं॥ ५॥ सूर्य्य, चन्द्र और अग्नि जिसको प्रकाशित नहीं कर सकते हैं, (मेरे) उस परम धाममें जानेको समर्थ होनेसे फिर लौटना नहीं पड़ता है॥ ६॥ जीव-लोकमें मेरा अंश सनातन जीव है, यह (सोनेके समय और प्रलयकालमें) प्रकृतिमें स्थित रहते हैं, फिर जीवलोकमें संसार भोगनेके अर्थ मन और दूसरे इन्द्रियोंको आकर्षण करते हैं॥७॥

जिस प्रकार पवन फूल आदिसे गन्ध लेकर चली जाती है, उसी प्रकार जीव जब कर्मके वश दूसरा शरीर ग्रहण करता है, तब छोड़ी हुई देहसे इन्द्रिय आदिको लेकर (दूसरे शरीरमें) चला जाता है ॥ ८ ॥ यह (जीव) मन और कर्ण आदि इन्द्रियोंको आश्रय करके शब्द आदि विषयोंको भोगता है ॥ ९ ॥ मूढ़ जन अन्य देहमें गये हुए, अथवा देहमें स्थित, विषय भोगनेवाले अथवा इन्द्रिय आदिसे युक्त जीवको देख नहीं सकते हैं; ज्ञानचक्षु-युक्त जन ही उसे देख सकते हैं ॥ १० ॥ योगी लोग यत्नके साथ देहमें स्थित जीवको देखते हैं, पर अशुद्ध चित्त जन प्रयत्न करके भी उनको देख नहीं सकते हैं ॥ ११ ॥ जिस तेजसे सूर्य्य जगत्को प्रकाशित करता है, तथा चन्द्र और अग्निमें जो तेज विद्यमान है, उन सबको मेरा ही तेज जानना ॥ १२ ॥ मैं भूमण्डलमें प्रवेश करके ओजके प्रभावसे (अर्थात् बलसे) भूतोंको धारण करता हूं और रसयुक्त चन्द्रमा बनकर ओषधियोंको (अर्थात् फल पकनेसे मर जानेवाले वृक्षोंको) पुष्ट करता हूं ॥ १३ ॥ मैं प्राणियोंकी देहमें वैश्वानरके (अर्थात् जठराग्निके) रूपसे प्रवेश कर प्राण और अपान वायुसे युक्त होकर चारों प्रकारकी भोजनकी वस्तुओंको पचाता हूं ॥ १४ ॥ मैं सबके हृदयमें (अन्तर्य्यामीके स्वरूपमें) प्रविष्ट होता हूं, (इसलिये) मुझसे ही उनकी स्मृति और ज्ञान उपजते हैं और इन दोनोंका अभाव भी मुझसे ही होता है; वेदोंसे मैं वेद्य (अर्थात् जानने योग्य) हूं, मैं वेदान्तका कर्त्ता और वेदार्थका जाननेवाला हूं ॥ १५ ॥ लोकोंमें क्षर और अक्षर ये दो पुरुष प्रसिद्ध हैं, उनमें ब्रह्मा आदि संपूर्ण भूत क्षर हैं और जो कूटस्थ चैतन्य स्वरूप भोक्ता है (अर्थात् जो देहके

होनेसे भी नष्ट न होकर स्थित रहते हैं) वह अक्षर हैं ॥ १६ ॥ इस क्षर और अक्षरसे भिन्न उत्तम पुरुष परमात्मा कहे जाते हैं, जो ईश्वर और विकार रहित हैं, तथा तीनों लोकोंमें प्रविष्ट होकर (उनका) पालन कर रहे हैं ॥ १७ ॥ क्योंकि मैं क्षरके अतीत हूं और अक्षरसे भी उत्तम हूं; इस लिये मैं वेदोंमें पुरुषोत्तम कहके प्रसिद्ध हूं ॥ १८ ॥ हे भारत! इस प्रकार निश्चित चित्त होकर जो मुझको पुरुषोत्तम जानते हैं, वह सब प्रकार मेरी ही उपासना करते हैं और अन्तको सर्व्वज्ञ होते हैं ॥ १९ ॥ हे निष्पाप भारत! इस अति संक्षेप रीतिसे यह गोपनीय शास्त्र मैंने कहा; (मनुष्य) इसे जान कर सम्पूर्ण रूपसे ज्ञानी और कृत कृत्य होता है ॥ २० ॥

---

## सोलहवां अध्याय।

हे भारत! निर्भयता, चित्तकी प्रसन्नता, आत्मज्ञानके उपायकी निष्ठा, शम, दम, यज्ञ, आत्म ध्यान, तप, सरलता, अहिंसा, सत्य, अक्रोध, त्याग, शान्ति कपटसे रहित होना, सब भूतोंपर दया, लोभसे रहित होना, अहङ्कारसे रहित होना, बुरी प्रवृत्तिमें लज्जा, चञ्चलतासे रहित होना, तेज, क्षमा, धीरज, बाहरी और भीतरी शुद्धि, अद्रोह तथा अनभिमानता आदि (छब्बीस) गुण दैवी सम्पदकी ओर जन्मे हुए जनको होते हैं ॥ १ ॥ २ ॥ ३ ॥ हे पार्थ! धार्म्मिकता प्रकाश करनेके लिये कल्पित धर्म्मका घमण्ड धनादिका घमण्ड, अपनेको पूज्य दिखानेका घमण्ड, क्रोध, निठुरता और अज्ञान आसुरी सम्पदकी ओर जन्मे हुए जनको होते हैं ॥ ४ ॥ दैवी सम्पद मुक्तिका और आसुरी सम्पद संसारमें

फंसनेका कारण है ; हे पाण्डव ! तुमने दैव सम्पद्‌की ओर जन्म लिया है ; इस लिये शोक मत करो ॥ ५ ॥ हे पार्थ ! दैव और आसुर, ये दो प्रकार भूत रचे गये हैं ; उनमेंसे दैवकी बात पहिले बहुत कह चुका हूं, इस समय आसुर विषय ( कहता हूं ) सुनो ॥ ६ ॥ आसुर स्वभाव जन ( धर्म्मकी, ) प्रवृत्ति और ( अधर्म्मकी ) निवृत्तिका विषय कुछ नहीं जानते हैं ; उनका शौच नहीं है, आचार नहीं है, सत्य नहीं है ॥ ७ ॥ वे जगत्‌को असत्य और स्वाभाविक तथा बिना ईश्वर स्त्री पुरुषके मैथुनसे उपजा हुआ कहते हैं ॥ ८ ॥ वे अल्प बुद्धि मनुष्य ऐसी दृष्टिको आश्रय कर और नास्तिक मत अवलम्बन कर जगत्‌के शत्रु और उग्र कर्म्मवाले होके जगत्‌के क्षयके अर्थ उत्पन्न होते हैं ॥ ९ ॥ वे पूरी न होनेवाली कामनाको आश्रय करके घमण्ड, अभिमान और गर्व्व तथा अशुचिसे युक्त होकर मोहके वशमें दुराग्रह स्वीकार कर छोटे देवतोंकी उपासनामें प्रवृत्त होते हैं ॥ १० ॥ वे मरण पर्य्यन्त अपरिमित चिन्ता आश्रय करके कामके भोगको ही परम पुरुषार्थ सिद्धान्त करते हैं ॥ ११ ॥ सैकड़ों आसकी फांससे बंध कर और काम तथा क्रोधसे युक्त होकर अनुचित रीतिसे धन बटोरनेका प्रयत्न करते हैं ॥ १२ ॥ आज मेरा यह लाभ हुआ, दूसरा मनोरथ आगे सफल होगा, मेर यह धन है, आगे यह धन होगा, मैंने इस शत्रुका नाश किया, आगे दूसरे शत्रुका भी नाश करूंगा, मैं ईश्वर हूं, मैं भोगी हूं, मैं सिद्ध बलवान और सुखी हूं, मैं धनी हूं, मैं कुलीन हूं, मेरे समान दूसरा कौन है, मैं यज्ञादि क्रियाका अनुष्ठान करूंगा, मैं दान करूंगा, मैं आनन्द लूटूंगा—इस प्रकार अज्ञानसे मोहित होकर अनेकानेक विषयमें प्रवृत्त चित्तसे विक्षिप्त और मोहके

जालसे फंसकर तथा कामके भोगमें आसक्त होके कुत्सित नरकमें गिरते हैं॥ १३—१६॥ वे आपसे आप पूजित, अहङ्कृत और मानके मदसे मत्त हो कर घमण्डके साथ अविधि पूर्व्वक नाम मात्र यज्ञका अनुष्ठान करते हैं॥ १७॥ और अहङ्कार, बल, दर्प, काम, क्रोध और द्वेषके वशमें होकर अपनी और पराई देहमें स्थित मुझसे द्वेष करते हैं॥ १८॥ मैं उन कुटिल, अहित-कारी, विश्वद्वेषी, नराधमोंको सदा असुर-योनिमें डाल देता हूं॥ १६॥ हे कौन्तेय! बहुत जन्मोंसे आसुर योनि पाते हुए वे लोग मुझे पा नहीं सकते हैं; (और पानेका उपाय करनेमें असमर्थ होकर) उससे अधम योनि पाते हैं॥ २०॥ काम, क्रोध और लोभ—ये तीन आत्म-नाशक नरकके द्वार हैं; सो मोक्ष चाहने वालोंके लिये इन तीनोंको त्यागना चाहिये॥ २१॥ हे कौन्तेय! नरकके इस प्रकार द्वारोंसे निकलनेपर मनुष्य अपना हित करता हैं, उस हेतु आगे परम गति पाता है॥ २२॥ जो मनुष्य शास्त्रा-नुसारी धर्म्म छोड़कर स्वेच्छाचारी होता है, वह सिद्धि पा नहीं सकता है, मुक्ति पानेको भी समर्थ नहीं होता है॥ २३॥ कार्य्य और अकार्य्यकी व्यवस्थाके विषयमें शास्त्रही तुम्हारे लिये प्रमाण है; सो शास्त्रोक्त कर्म्म जानकर उन्हे करनेको प्रवृत्त हो जाओ॥ २४॥

---

## सतरहवाँ अध्याय।

अर्ज्जुन बोले, (हे कृष्ण!) जो लोग शास्त्रोक्त विधि छोड़-कर श्रद्धायुक्त होके उपासना करते हैं, उनकी प्रवृत्ति सात्त्विक, राजसिक अथवा तामसिक—कैसे है?॥ १॥ भगवान बोले, देह-

धारियोंकी स्वभावसे उपजी हुई श्रद्धा तीन प्रकार की है;—सात्त्विक, राजसिक और तामसिक—उनको सुनो ॥ २ ॥ हे भारत! सबकी श्रद्धा ही सत्त्वगुणके अनुरूप है, पुरुष भी सत्त्वमय है, पर जो पूर्व्व जन्ममें जैसा श्रद्धावान था, वह आगेके जन्ममें भी वैसा ही श्रद्धावान होगा ॥ ३ ॥ सात्त्विक श्रद्धावान जन देवयज्ञ करते हैं, राजसिक श्रद्धावान जन राक्षसकी आराधना करते हैं और तामसिक लोग भूत परेतोंकी उपासना करते हैं ॥ ॥ ४ ॥ जो लोग घमण्ड, अहङ्कार, काम, अनुराग, और बलसे युक्त होकर शास्त्रकी विधिका लङ्घन करके घोर तपमें मग्न होते हैं, वे शरीरमें स्थित भूतोंको (व्यर्थ उपास आदिसे) दुःख देकर शरीरके भीतर स्थित मुझको खोदते हैं; इन लोगोंको बहुत कुटिल जानना ॥ ५-६ ॥ सर्व्व प्रिय आहार तीन प्रकारके हैं, यज्ञ, तप और दान भी तीन प्रकार हैं, उनका भेद कहता हूं, सुनो ॥७॥ आयु, उत्साह, बल, आरोग्य, सुख, प्रीतिको बढ़ाने वाले रस और स्नेहयुक्त, दीर्घकाल स्थाई होनेवाला सारांश युक्त अच्छा आहार सात्त्विकोंका प्रिय है ॥ ८ ॥ बहुत तीखा, खारा, गर्म, तेज, रूखा, दाहयुक्त दुःख शोक और रोग लानेवाला आहार राजसिकोंका प्रिय है ॥ ९ ॥ शीतल दशावाला, गतरस, दुर्गन्धी, पूर्व्व दिन पका हुआ, दूसरोंके भोजनके शेष और अपवित्र खाद्य तामसिकोंका प्रिय है ॥ १० ॥ फलकी आकाङ्क्षासे रहित जन, ऐसा सोचकर कि यज्ञ करना अवश्य कर्त्तव्य है, चित्तको परमात्मामें स्थितकर विधिके अनुसार जो यज्ञ करते हैं, वही सात्त्विक यज्ञ है ॥ ११ ॥ पर हे भरतश्रेष्ठ! फलकी आशासे और केवल अपनी बड़ाई प्रकट करनेके लिये जो यज्ञ किया जाता है, उसीको राजस जानना ॥ १२ ॥ विधि-रहित, सत्पात्रको अन्नदान-रहित, मन्त्र

रहित, दक्षिणा-रहित और श्रद्धा-रहित यज्ञको तामस कहा जाता है ॥ १३ ॥ देवता, ब्राह्मण, गुरु और तत्त्वज्ञानीकी पूजा, शौच, सरलता, ब्रह्मचर्य्य और अहिंसा शारीर तपस्या कही जाती है ॥ १४ ॥ अनुद्वेगकारी, सत्य, प्रिय और हितकारी वाक्य तथा वेदाभ्यास आदि वाङ्मय तपस्या कहे जाते हैं ॥ १५ ॥ चित्तकी प्रसन्नता कुटिलतासे रहित होना, मौन, इन्द्रियोंका निग्रह और माया-रहित व्यवहार मानसिक तपस्या कहे जाते हैं ॥ १६ ॥ उक्त तीन तपस्याओंमेंसे फलकी कामनासे रहित, आत्मामें स्थित, परम श्रद्धासे अनुष्ठित तपस्या सात्त्विक कही जाती है ॥ १७ ॥ लोग साधु कहेंगे, देखते ही प्रणाम करेंगे अथवा धन देकर सम्मान करेंगे, इस प्रकार इच्छासे घमण्ड प्रकट करनेके लिये अनुष्ठित अनित्य और क्षणिक तपस्या राजस कही जाती है ॥ १८ ॥ अविवेकके कारण दूसरोंको पीड़ा देनेके अर्थ और आत्मपीड़ासे जो तपस्या की जाती है उसे तामस कहा जाता है ॥ १९ ॥ दान करना उचित है, इस प्रकार विश्वाससे देश काल तथा पात्रका विचारकर उपकारका बदला देनेको असमर्थ जनको जो दान दिया जाता है, उस दानको सात्त्विक जानना ॥ २० ॥ उपकारका बदला पानेके अर्थ अथवा (स्वर्गादि) फलकी कामनासे कष्टके साथ जो दान किया जाता है, वह दान राजस कहा जाता है ॥ २१ ॥ अशुचि स्थानमें अथवा अशुचि समयमें तिरस्कार-पूर्व्वक जो दान किया जाता है उसे तामस कहा जाता है ॥ २२ ॥ ओं, तत् और सत् ब्रह्मके ये तीन प्रकार नाम निश्चित हुए हैं; पूर्व्वकालमें इनसे ब्राह्मण, वेद और यज्ञ निश्चित हुए थे ॥ २३ ॥ इसलिये ब्रह्मवादी लोग विधानोक्त यज्ञ, दान और तपस्याके कालमें ओं उच्चारण

कर मोक्षकी आकाङ्क्षासे फलकी कामना त्यागकर यज्ञ, तप, दान और दूसरी अनेक प्रकारकी क्रिया करते हैं ॥ २४, २५ ॥ हे पार्थ! अस्तित्व और साधु भावमें तथा विवाह आदि मङ्गल-कार्य्यमें सत् शब्दका प्रयोग होता है ॥ २६ ॥ यज्ञ, तप, दान और ईश्वरके लिये अनुष्ठित कर्म्ममें सत् शब्द युक्त होता है ॥ २७ ॥ हे पार्थ! हवन, दान, तप और दूसरे जो कुछ कर्म्म अश्रद्धाके साथ अनुष्ठित होते हैं, वे सब असत् कहे जाते हैं, क्योंकि परलोकमें अथवा इस लोकमें, किसी समय वे सब फल दाई नहीं होते ॥ २८ ॥

---

## अठारहवां अध्याय।

अर्ज्जुन बोले, हे महाभुज! हे केशीसूदन हृषीकेश! मैं सन्यास और त्यागके तत्त्व पृथक रूपसे जानना चाहता हूं ॥ १ ॥ भगवान बोले, पण्डित लोग सम्पूर्ण काम्य कर्म्मोंके त्यागको सन्यास जानते हैं और सर्व्व कर्म्मोंके फलके त्यागको त्याग कहते हैं ॥ २ ॥ कोई कोई पण्डित कर्म्मको दोषयुक्त होनेके कारण त्यागने योग्य कहते हैं; कोई कोई कहते हैं, कि यज्ञ, दान और तप (ये तीनों) कर्म्म त्यागने योग्य नहीं है ॥ ३ ॥ हे भरतकुलश्रेष्ठ! त्यागका तत्त्व निश्चय रूपसे सुनो; हे पुरुष प्रधान! त्याग तीन प्रकारके कहे जाते हैं ॥ ४ ॥ यज्ञ, दान और तपस्या आदि तीनों कर्म्म कदापि त्यागने योग्य नहीं हैं; क्योंकि उनसे पण्डितोंका चित्त शुद्ध होता है ॥ ५ ॥ हे पार्थ! कर्त्तृत्वका अभिमान और फलकी कामना त्यागकर उन सब कार्य्योंको करना चाहिये—यही मेरा निश्चय और उत्तम मत है ॥ ६ ॥ नित्य-कर्म्म त्यागना नहीं

चाहिये ; मोहके वशमें होकर उन्हें त्याग देनेको ही तामस कहा जाता है॥ ७॥ दुःखकी बुद्धिसे देहके कष्टका भय कर कर्म्म त्यागनेसे वह त्याग राजस कहा जाता है, राजस त्यागी त्यागका फल पा नहीं सकता है॥ ८॥ हे अर्ज्जुन! अनुराग और फल त्याग कर कार्य्य करनेसे उस त्यागको सात्त्विक कहा जाता है॥ ९॥ सात्त्विक त्यागी जन मेधावी तथा संशय-रहित हैं, वह दुःखदाई कार्य्यमें द्वेष और सुखदाई कर्म्ममें अनुराग प्रकट नहीं करते॥ १०॥ देहका अभिमानवाला मनुष्य जड़ समेत सब कर्म्म त्यागनेमें अशक्त होता है ; पर जो कर्म्म-फल त्यागकर कर्म्मका अनुष्ठान करते हैं, उन्हें सच्चे त्यागी कहा जा सकता है॥ ११॥ अनिष्ट ( अर्थात् नारकीय भाव ) इष्ट ( अर्थात् देव भाव ) और मिश्र ( अर्थात् मनुष्य भाव ) ये तीन प्रकार फल प्रसिद्ध हैं। अत्यागी ( अर्थात् सकाम कर्म्मी ) उन्हें परलोकमें प्राप्त करते हैं ; कर्म्मफल त्यागी सन्यासीको उन्हें प्राप्त करना नहीं पड़ता है॥ १२॥ हे महाभुज! सम्पूर्ण कर्म्मोंकी सिद्धिके जो पांच कारण तत्त्वज्ञान प्रकाशक सांख्य शास्त्रमें उक्त हुए हैं उन्हें मुझसे जानो॥ १३॥ (इच्छा, द्वेष, सुख, दुःख ज्ञान आदिके) अधिष्ठानभूत शरीर, कर्त्ता, ( उपाधि लक्षणयुक्त ) करण, चक्षु कर्ण आदि रूपी भिन्न भिन्न प्रकार चेष्टा ( अर्थात् इन्द्रिय ) और प्राण अपान वायुके व्यापार—ये पांच कारण हैं॥ १४॥ मनुष्य काय मन वचनसे जो धर्म्मके अथवा अधर्म्मके कर्म्म करते हैं ये पांच ही उनके हेतु हैं॥ १५॥ ऐसा होनेसे जो केवल आत्माको कर्त्ता मानता है, मलिन बुद्धिके कारण वह दुर्म्मति सम्पूर्ण देख नहीं सकता है॥ १६॥ जो

लोगोंको (मनुष्योंके देखनेमें) मारकर भी (वास्तवमें) नहीं मारता॥ १७॥ ज्ञान, ज्ञेय और परिज्ञाता ये तीन कर्म्म प्रवृत्तिके हेतु हैं और करण, कर्म्म, और कर्त्ता—ये तीन क्रियाके आश्रय हैं॥ १८॥ सांख्य शास्त्रमें ज्ञान, कर्म्म और कर्त्ता गुण भेदके कारण तीन प्रकारके कहे जाते हैं, उन सबोंको भी गुणोंके अनुसार सुनो॥ १९॥ जिससे विभक्तरूप सर्व्वभूतोंमें अविभक्त एक विकार-रहित भाव दीख पड़ता है, उस ज्ञानको सात्त्विक ज्ञान जानना॥ २०॥ जिस ज्ञानसे सर्व्वभूतोंमें स्थित आत्मा पृथक् रूपसे अनेक भाव युक्त जान पड़ती है, वही राजसिक है॥ २१॥ केवल प्रतिमा आदिमें ईश्वर सम्पूर्ण रूपसे विद्यमान हैं, इस प्रकार असत्य अयौक्तिक तुच्छ ज्ञान तामस कहा जाता है॥ २२॥ आसक्ति-वर्ज्जित अनुराग, द्वेष और फलकी कामना त्यागकर सदा जो कर्म्म किया जाता है, वही सात्त्विक है॥ २३॥ अहङ्कारके वश कामके अभिलाषी होकर बड़े प्रयत्नसे जो कर्म्म किया जाता है वही राजसिक कहा जाता है॥ २४॥ भविष्य शुभ तथा अशुभ, नाश, पराई हिंसा और अपनी सामर्थ्यकी पूरी आलोचना न कर मोहके वश जो कर्म्म आरम्भ किया जाता है, वही तामस कहा जाता है॥ २५॥ आसक्ति-रहित, गर्व्व-युक्त वाक्य रहित, धीरज और उत्साह-युक्त और कर्म्मकी सिद्धि और असिद्धिके सम्बन्धमें निर्व्विकार कर्म्म करनेवाले सात्त्विक कहे जाते हैं॥ २६॥ अनुरागी, कर्म्म फलके अभिलाषी, लोभी स्वभाव, हिंसायुक्त प्रकृतिवाले, अशुचि, हर्ष शोक युक्त कर्म्म करनेवाला राजस कहा जाता है॥ २७॥ असमाहित, विवेक रहित, विनय रहित, कपटी, दूसरोंका अपमानकारी, आलसी, शोकशील और दीर्घ-सूत्री कर्म्म करने-

वाला तामस है ॥ २८ ॥ हे धनञ्जय ! बुद्धि और धीरजके, गुणके अनुसार तीन प्रकार भेद हैं ; उसे पृथक और विशेष भावसे कहता हूं, सुनो ॥ २९ ॥ हे पार्थ ! जिससे ( धर्म्म विषयमें ) प्रवृत्ति, ( अधर्म्म विषयमें ) निवृत्ति, कार्य्य, अकार्य्य, भय, अभय, बन्धन और मुक्ति जानी जा सकती है वही सात्त्विक बुद्धि है ॥ ३० ॥ हे पार्थ ! जिससे धर्म्म, अधर्म्म, कार्य्य, अकार्य्य वास्तवमें जाने जाते हैं वही राजस बुद्धि है ॥ ३१ ॥ जो अज्ञानके अन्धकारसे तोपी हुई बुद्धि अधर्म्मको धर्म्म और सम्पूर्ण जानने योग्य पदार्थोंको विपरीत भावसे सिद्ध करती है, वही तामस बुद्धि है ॥ ३२ ॥ हे पार्थ ! जो धीरज चित्तकी एकाग्रताके हेतु मन, प्राण और इन्द्रियोंके कार्य्योंको धारण करता है, वही सात्त्विक धृति है ॥ ३३ ॥ हे पृथापुत्र अर्जुन ! जिससे ( मनुष्य ) धर्म्म, अर्थ और कामको धारण करता है और उनकी चर्चा करते करते फलकी आकांक्षा करता है, वही राजसी धृति है ॥ ३४ ॥ हे पार्थ ! विवेक रहित जन जिससे निद्रा, भय, क्रोध, खेद और अहङ्कार त्याग नहीं देता है, वही तामसी धृति है ॥ ३५ ॥ हे भरतश्रेष्ठ ! अब तीन प्रकारके सुख मुझसे सुनो ॥ ३६ ॥ जिस सुखसे अभ्यासके वश परम आनन्द प्राप्त होता है और दुःखका अन्त मिलता है और जो वह अकथनीय पहिले विषवत् पर अन्तमें अमृतके समान और आत्म बुद्धिके प्रसादसे उपजा हुआ जान पड़ता है, वही सुख सात्त्विक कहा जाता है ॥ ३७ ॥ विषय और इन्द्रियके संयोगसे पहिले जो अमृतके समान पर अन्तको विषवत जान पड़ता है वही राजस सुख है ॥ ३८ ॥ जो पहिले और अन्तमें आत्म-मोह लानेवाला है और नींद, आलस और प्रमादसे उत्पन्न है, वही तामस

सुख कहके प्रसिद्ध है ॥ ३९ ॥ पृथिवीमें, स्वर्गमें अथवा देवोंमें ऐसा जीव नहीं है, जो प्रकृतिसे उत्पन्न इन तीन गुणोंसे मुक्त है ॥ ४० ॥ हे परन्तप! ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्रोंके सब कर्म्म स्वभावसे उत्पन्न तीन गुणोंसे बंटे हुए हैं ॥ ४१ ॥ शम, दम, तप, शौच, क्षमा, सरलता, ज्ञान, विज्ञान और आस्तिकता आदि ब्राह्मणके स्वाभाविक कर्म्म हैं ॥ ४२ ॥ शूरता, तेज, धीरता, दक्षता, युद्धमें पीठ न दिखाना, दान, ईश्वर भाव—ये सब क्षत्रियोंके स्वाभाविक कर्म्म हैं ॥ ४३ ॥ कृषि, गोरक्षा और वाणिज्य वैश्योंके स्वभावसे उत्पन्न धर्म्म हैं ॥ ४४ ॥ अपने अपने कर्म्ममें नियुक्त होनेसे मनुष्य सिद्धि प्राप्त करता है, अपने कर्म्ममें नियुक्त जन जैसे सिद्धि प्राप्त करते हैं, वह सुनो ॥ ४५ ॥ जिनसे मनुष्योंकी प्रवृत्ति होती है और जो इस सम्पूर्ण विश्वको व्यापे हुए हैं, मनुष्य लोग अपने कर्म्मसे उनकी उपासना करके सिद्धि प्राप्त करते हैं ॥ ४६ ॥ सम्पूर्ण रूपसे अनुष्ठित परधर्म्मसे अङ्गहीन स्वधर्म्म श्रेष्ठ है; क्योंकि स्वभावके अनुसार विहित किये हुए कर्म्मका अनुष्ठान करनेसे पापद्वारा ग्रसित होना नहीं पड़ता है ॥ ४७ ॥ हे कौन्तेय! स्वाभाविक कर्म्ममें दोष रहनेसे उसे परित्याग करना नहीं चाहिये, क्योंकि धुंएसे आच्छादित अग्निके समान सब कर्म्म ही (किसी न किसी प्रकारसे) दोषके द्वारा आच्छादित हैं ॥ ४८ ॥ जिनकी बुद्धि सर्व्वत्र आसक्तिसे रहित है, (जो) आत्माको जीत चुके हैं, फलके अनुरागसे रहित हैं वह सन्यासके द्वारा सर्व्व कर्म्मोंसे निवृत्तिरूपी सत्त्वकी सिद्धि प्राप्त करते हैं ॥ ४९ ॥ हे कौन्तेय! वह सत्त्व सिद्ध जन जिससे ब्रह्मको पाते हैं, उस ज्ञानकी परानिष्ठाकी बात मुझसे जान लो ॥ ५० ॥ विशुद्ध बुद्धियुक्त जनको (सात्त्विकी) धीरतासे बुद्धिकोसंयत करके

शब्द आदि विषयोंका भोग त्याग पूर्व्वक अनुराग और द्वेषसे रहित होना चाहिये ॥ ५१ ॥ पवित्र स्थानके निवासी परिमित भोजन करनेवालेको वचन, देह और चित्त संयत करके वैराग्य आश्रय कर ध्यान और योगका अनुष्ठान करना चाहिये ॥ ५२ ॥ अहङ्कार, बल, घमण्ड, काम, क्रोध और परिग्रह छोड़कर ममतासे रहित होकर शान्ति प्राप्त करके ब्रह्ममें अचल भावसे स्थित रह सकोगे ॥ ५३ ॥ ब्रह्ममें स्थित, प्रसन्न चित्त जन शोक और आकांक्षाके वशीभूत नहीं होते, समज्ञानी होकर सर्व्व भूतोंमें मेरे सम्बन्धी ध्यान रूपी परम भक्ति प्राप्त करते हैं ॥ ५४ ॥ आगे उस परम भक्तिके प्रभावसे मेरी सर्व्व व्यापकताको और सच्चिदानन्द स्वरूप मुझको जान कर मुझमें प्रवेश करते हैं ॥ ५५ ॥ वह मुझको आश्रय करके नित्य नैमित्तिक सम्पूर्ण कर्म्मोंका अनुष्ठान करके मेरी कृपासे शाश्वत अव्ययपद प्राप्त करते हैं ॥ ५६ ॥ तुम मत्परायण होकर चित्त द्वारा सम्पूर्ण कर्म्म मुझमें अर्पण करके बुद्धिरूपी योगको आश्रय पूर्व्वक सदा सम्पूर्ण वस्तुओंको ब्रह्म जानकर मच्चित्त होओ ॥ ५७ ॥ मुझपर एकाग्रचित्त होनेसे तुम मेरे प्रसादसे सांसारिक (दुःखरूपी) दुर्गसे तर जाओगे ; पर यदि मेरी बात न मानो तो अवश्य नष्ट होगे ॥ ५८ ॥ अहङ्कार अवलम्बन करके यदि "मैं न लड़ूंगा" ऐसा सङ्कल्प कर चुके हो, तो तुम्हारा सङ्कल्प झूठा होगा, क्योंकि प्रकृति ही तुमको युद्धमें प्रवृत्त करेगी ॥ ५९ ॥ हे कौन्तेय ! तुम मोहके कारण युद्धमें प्रवृत्त नहीं होते हो ; पर पूर्व्व कर्म्मके संस्कारसे शूरता आदिमें तुम फंसे हुए हो, उसके वशमें होकर अवश्य ही तुमको लड़ना होगा ॥ ६० ॥ हे अर्ज्जुन ! ईश्वर सर्व्व भूतोंके हृदयमें स्थित हो कर मायाके द्वारा सर्व्व प्राणियोंको घुमा रहे हैं ॥ ६१ ॥ हे भारत ! तुम सब प्रकारसे उनके ही शरणागत होओ, उनकी कृपासे परम शान्ति और नित्य स्थान प्राप्त करोगे ॥ ६२ ॥ परम गोपनीय ज्ञान मैंने कहा, इसको पूरी आलोचना कर तुम्हें जैसी इच्छा हो वही करो ॥ ६३ ॥ तुम मेरे बहुत प्रिय हो, तुम्हारे हितके अर्थ मैं फिर गोपनीयसे गोपनीय परम वाक्य कहता हूं, सुनो ॥ ६४ ॥ तुम

मुझमें मन अर्पण करो, मेरी उपासना करो, मुझे नमस्कार करो, तुम मेरे बहुत प्रिय हो, मैं सत्य कहता हूं, ऐसा करनेसे तुम मुझको पाओगे ॥ ६५ ॥ वैराग्य, सन्यास आदि आनुष्ठानिक धर्म्म और पापाचार त्याग कर एक मात्र मेरे शरणागत होओ, दुःख मत करो, मैं तुमको सब पापोंसे मुक्त करूंगा ॥ ६६ ॥ यह गीतार्थ कभी तप रहित, भक्तिवर्जित अथवा सेवा हीन और मुझपर विद्वेषयुक्त जनोंसे न कहना ॥ ६७ ॥ मेरे भक्तोंसे जो भक्तिके साथ यह गोपनीय विषय कहेंगे, इसमें सन्देह नहीं है, कि वह मुझको प्राप्त करेंगे ॥ ६८ ॥ मेरे भक्तके पास जो गीता शास्त्रकी व्याख्या करते हैं, पृथ्वीपर मनुष्योंमें उससे मेरा प्रिय कोई नहीं है, अन्य कालमें भी नहीं होगा ॥ ६९ ॥ हम दोनोंके इस धर्म्म संवादको जो पढ़ेंगे, उनको ज्ञान यज्ञसे मेरी ही उपासना होगी ॥ ७० ॥ श्रद्धावान और विद्वेषवर्जित जो मनुष्य इसे सुनेंगे, वह सर्व्व पापोंसे मुक्त होकर पुण्य कर्म्मवालोंके शुभ लोकमें जायंगे ॥ ७१ ॥ हे पार्थ! तुमने एकाग्रचित्त होकर इसे सुन तो लिया? हे धनञ्जय! अज्ञानसे जन्मा हुआ मोह छूट तो गया? ॥ ७२ ॥ अर्ज्जुन बोले, हे अच्युत! तुम्हारी कृपासे मेरा मोह छूट गया है और मैंने स्मृति प्राप्त की है, मेरी सारी शङ्का जाती रही है, तुम्हारी आज्ञा पालूंगा ॥ ७३ ॥ सञ्जय (धृतराष्ट्रसे) बोले, मैंने वासुदेव और महात्मा पार्थका यह रोंवा खड़ा करनेवाला संवाद सुना है ॥ ७४ ॥ व्यासदेवकी कृपासे स्वयं योगेश्वरद्वारा कथित यह परम गोपनीय संवाद सुना है ॥ ७५ ॥ हे राजन्! कृष्ण और अर्ज्जुनका यह अद्भुत और पवित्र संवाद बार बार सुनकर मैंने हर घड़ी हर्ष पाया है ॥ ७६ ॥ हे राजन्! हरिका वह अद्भुत-रूप बार बार स्मरणकर मुझे बड़ा विस्मय हो गया है और मैं बार बार प्रसन्न हो रहा हूं ॥ ७७ ॥ जिस ओर योगेश्वर कृष्ण हैं, जिस ओर धनुषधारी पार्थ हैं, उसी ओर नीति है, उसी ओर जय है, उसी ओर अभ्युदय है, उसी ओर राजश्री है—यही मेरा स्थिर विश्वास है।

समाप्त।

# हिन्दी बङ्गवासी।

हिन्दुस्थान भरमें प्रसिद्ध साप्ताहिक हिन्दी पत्र है। राजा महाराजा, ताल्लुकेदार, जमीन्दार, मानी, ज्ञानी, धनी, गरीब सब तरहके लोग इसके ग्राहक हैं। इतने ग्राहक किसी दूसरे हिन्दी पत्रके नहीं हैं। धर्म्म-नीति, राज-नीति, समाज-नीति, इतिहास, जीवन चरित, सामयिक समाचार आदि अगणित विषयोंको प्रकाशित कर यह सदा पढ़नेवालोंको प्रसन्न करता है। इसके उपरान्त सबके सन्तोषके अर्थ एक एक अनुपम तसवीरकी भेंट हर हफ्ते सबको देता है। हिन्दू-धर्म्मका पक्का मित्र होनेके सबबसे हरेक हिन्दूका अति प्यारा है। दाम सर्व्वत्र सिर्फ २) रुपया।

## हिन्दी बङ्गवासीका उपहार।

हिन्दी बङ्गवासीके ग्राहकोंको इस साल उपहार देनेका नया प्रबन्ध किया गया है। याने हिन्दी बङ्गवासीकी न्यौछावर २) के साथ साथ जिन्होंने पहिले आठ आना भेजा था उनको एक बरस हिन्दी बङ्गवासी मिलनेके उपरान्त श्रीमद्भगवद्गीता, विलायतकी चिट्ठी और मार्कण्डेय चण्डी यानी दुर्गा ये तीन किताबें मिली है। आज काल जो लोग उक्त उपहारकी किताब लेना चाहते हैं उनको हिन्दी बङ्गवासीके वार्षिक न्यौछावर २) के साथ साथ उपहारके लिये दो आना अधिक याने कुल ।=) दस आना देना पड़ता है। रुपया भेजनेका पता——

दुर्गादास बन्दोपाध्याय।

२४।१ कोलूटोला, कलकत्ता।

# विजया वटिका।

लाखों मरीज आराम हो चुके हैं।

पुराना बुखार आराम करनेकी ऐसी अजब दवा हिन्दुस्थानमें इससे पहिले ईजाद नहीं हुई थी। हजारों लाखों आदमी इस दवाके इस्तिमालसे आराम हुए हैं। सामान्य बुखार तो सहजमें आराम होता है; और जो सब सख्त पुराने ज्वर तथा पिलही यकृत युक्त ज्वर किसी दवासे आराम नहीं हुए हैं, डाक्तार वैद्य और हकीम लोग बड़ी बड़ी कोशिशसे भी जिस ज्वरको आराम नहीं कर सकते हैं, विजया वटिकाके इस्तिमालसे वे ज्वर भी थोड़े दिनोंमें आराम होते हैं। हिन्दुस्थानके जिस किसी गांवमें एक दफे एक डिबिया भी जाती है, उस गांवके सब दूसरे रोगी सब तरहका इलाज बन्द कर विजया वटिकाके प्रेमी बनके गोली मङ्गा भेजते हैं। नियमके साथ विजया वटिका खानेसे बार बार ज्वर आनेका डर नहीं रहता है। हिन्दुस्थान निवासी रोगियों! अगर तुम्हारा पुराना बुखार किसी उपायसे आराय न हुआ हो, तो विजया वटिका इस्तिमाल करके अपूर्व्व फल प्रत्यक्ष करो। चायके बगीचे कुलि-योंके डिपो नीलवालोंके कारखाने सभी जगह आज दिन विजया वटिका धूम धामसे चल रही है। विजया वटिकासे धनी और गरीब सभी लोगोंका बराबर इख्तियार है। झोपड़ोंमें रहनेवाले किसानोंसे लेकर मुकुटधारी राजा महाराजा तक तथा मर्द औरत, लड़के लड़किया सभीको विजया वटिका खानेसे बराबर फायदा होता है। विजया वटिकाकी शक्ति मन्त्रकी तरह अजब है। जलसे जैसे आग बुझती है, वैसे ही विजया वटिकासे ज्वर रूपी आग बुझ जाती है।

विजया वटिकामें सबसे अजब गुण यह है, कि भले चङ्गे आदमी भी इसे खा सकते हैं। सिर्फ सर्दी और खांसी हुई हो तो विजया वटिका खानेसे आराम हो जायगी। सर्दी लगनेसे हाथ पैर बदन दुखता हो, कमरमें दर्द हो, बड़ी मिहनतसे देह ऐंठती हो तो विजया वटिका खानेसे सारी तकलीफ जाती रहती है। सिरका दुखना, सिरमें चक्कर का लगना, हाथ पैरका जलना, आखोंका जलना, भूखकी कमी ये सब रोग विजया वटिकासे आराम होते है। नियमके साथ इस अक्सीर दवाका इस्तिमाल करनेसे देह पुष्ट होती है, बल तथा वीर्य्यकी वृद्धि होती है, देहकी चिकनाई बढ़ती है और धारणा, शक्ति उपजती है, फिर शोथ, दोनो वक्त आनेवाला ज्वर, तिजारी ज्वर, जुड़ी, तपेदिक प्रमेहका ज्वर, मेदेमें पहुंचा हुआ ज्वर पिलही यकृत युक्त ज्वर ये सभी विजया वटिकासे आराम होते हैं। ऐसी गुणकारी दवा, एकही साथ इतने गुण रखनेवाली दवा इससे पहिले हिन्दुस्थानमें इजाद नहीं हुई थी। पाठक! एक दफे आजमाकर देखो; देखते ही अच्छा फल प्राप्त होगा।

| वटिकाकी | संख्या | दाम | डा: मा: | पैकिं |
|---|---|---|---|---|
| १ नं० डिबिया | १८ | ॥=) | ।) | =) |
| २ नं० डिबिया | ३६ | १≡) | ।) | ≡) |
| ३ नं० डिबिया | ५४ | १॥=) | ।) | ≡) |

भेलुपेबिलमें दवा लेनेसे और दो आना लगता है।

दवा मिलनेका पता १२ नं मिरजापुर ष्ट्रीटमें

बी० बसु० एण्ड कम्पनीके

यहां यह अक्सीर दवा मिलती है।

विजया वटिकाका एजण्ट औफिस—

कलकत्ता, १२ नं० मिरजापुर ष्ट्रीट ; बी० वसु एण्ड कम्पनीके यहां दवा मिलती है।

---

# विजया वटिका।

इन दिनों विजया वटिका इतनी बिकती है, कि हाथसे गोली बनाकर सब खरीदारोंकी जरूरतके लायक माल तय्यार करना असम्भव होगया है। इस लिये बड़े खर्चपर विलायतसे गोली बनानेकी नई कल मंगाई गई है।



इस कलमें गोली बनती है।

नित्य बारह घण्टे इस कलको चलानेसे दो लाखसे भी अधिक गोली बन सकती है।

मढ़ी जाती है।



एक बरसके अन्दर विजया वटिकाकी इतनी प्रसिद्धि दे
चित्तमें क्या उदय होता है? सबमें यही भावना है, कि
देशकी बीमारियोंके लिये इस देशकी दवा ही अच्छी गुणका
है। कुनैन आदि विलायती दवाओंसे एकायक कुछ फाय
असर देखनेमें तो आता है, पर विलायती दवाओंके
असर बड़ा भयावना होता है। इस देशवासियोंकी प्रकृति
है, दवा भी वैसी ही होनी चाहिये। विलायत कठोर
देश है; जाड़ेके देशवालोंके लिये जो दवा बनती है, व
देशवालोंकी प्रकृतिके लायक क्यों कर होगी? वास्तव
बातको सब लोग मानते हैं, कि जो रोग जिस देशमें
है, उस रोगकी दवा उसी देशमें है। विजया वटिका रूपी
पीकर क्या स्त्री, क्या पुरुष—आज दिन लाखों आदमी
दिनोंके अन्दर रोगसे मुक्त हो रहे हैं; इसीसे आज
परम आनन्द प्राप्त होता है।